३–तदेव सन्तस्तदु तद्भवामो न चेदवेदिर्महती विनष्टिः ।
ये तद्विदुरमृतास्ते भवन्त्यथेतरे दुःखमेवापियन्ति ।।[१]

आत्मानं चेद् विजानीयादयमस्मीति पूरुषः ।
किमिच्छन् कस्य कामाय शरीरमनुसंज्वरेत् ।।[१]

यस्यानुवित्तः प्रतिबुद्ध आत्माऽस्मिन्संदेह्ये गहने प्रविष्टः ।
स विश्वकृत् स हि सर्वस्य कर्त्ता तस्य लोकः स उ लोक एव ।।[१]

४–यदैतमनुपश्यति–आत्मानं देवमञ्जसा ।
ईशानं भूतभव्यस्य न ततो विजुगुप्सते ।।[१]

मनसैवानुद्रष्टव्यं नेह नानास्ति किञ्चन ।
मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति ।।[१]

एकधैवानुद्रष्टव्यमेतत् प्रमयं ध्रुवम् ।[१]
विरजः पर आकाशादज आत्मा महान् ध्रुवः ।
तमेव धीरो विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत ब्राह्मणः ।।[१]

५–देवंविच्छान्तो दान्त उपरतस्तितिक्षुः समाहितो भूत्वाऽऽत्मन्येवात्मानं पश्येत्, सर्वमेनं पश्यति । सर्वोऽस्यात्मा भवति । सर्वस्यात्मा भवति । सर्वं पाप्मानं तरति, नैनं पाप्मा तरति । सर्वं पाप्मानं तपति, नैनं पाप्मा-तपति । विपापो, विरजो, अविचिकित्सो, ऽपिपासो भवति । ×××× । स वाऽएष महानज आत्मा, अजरः, अमरः, अभयः, अमृतो ब्रह्म । अभयं वै ब्रह्म–इति ।[१]

—०—

उक्त दोनों आत्मविवर्त्तों में से परमात्मविवर्त्त का ज्ञानयोगियों के साथ सम्बन्ध है । सुप्रसिद्ध सांख्यनिष्ठा का मूलाधार यही परमात्मा है । एवं दूसरे कर्म्मात्मविवर्त्त का कर्म्मयोगियों के साथ सम्बन्ध है । कर्म्मयोगी कर्म्मात्मा की प्रेरणा से कर्म्म में प्रवृत्त होता है, ज्ञानयोगी परमात्मा की प्रेरणा से कर्म्म से पीछे हटता है । यह है वस्तुस्थिति । अब इसी वस्तुस्थिति के आधार पर प्रतिज्ञात अर्जुन की शोको-

१ द्रष्टव्य बृ०आ०उप० ४।४।

पनिषत् का विचार कीजिए। अर्जुन वीर था, धर्म्मात्मा था। उसमें कौरवसेना को परास्त करने की पूर्णशक्ति थी। यह सब साधन होते हुए भी क्षुद्र राज्यलोभ से प्रेरित हो कर अपने सामने आए हुए भ्राता–श्वसुर-मातुल-पितामह-गुरु आदि को देख कर अर्जुन का सरल हृदय दया से आप्लावित हो जाता है। क्षात्रधर्म्मविरोधी यह स्वाभाविक दयाभाव थोड़ी देर के लिए अर्जुन पर ऐसा अधिकार जमा लेता है कि, कौरवों के अत्याचारों का बदला लेने वाली उसकी वह पुरानी वासना सर्वथा शान्त हो जाती है। उसका शरीर घूम सा और मन भ्रमित सा हो रहा है, अतएव गांडीव हाथ से छूट पड़ता है। एवं **'न योत्स्ये'** कहता हुआ बिषण्णवदन अर्जुन रथ के धरातल पर शोकग्रस्त होता हुआ बैठ जाता है। अर्जुन के इस स्वाभाविक शोक का एकमात्र मौलिक कारण **'भूतात्मा'** ही है। मामा-काका-बाबा-को मैं कैसे मारूँगा, पूजार्ह भीष्मद्रोण पर कैसे बाण चलाऊँगा–यह ममत्वमूलक भेदव्यवहारभेदक भूतात्मा की प्रेरणा का ही फल है। भूतात्मा की दृष्टि से अर्जुन का यह ममत्वभाव सर्वथा प्रशंसनीय है।

भूतात्मा के अनुयायी अस्मदादि की दृष्टि में अर्जुन का उक्त ममत्वभाव सर्वथा श्रेयस्कर है। भला जो व्यक्ति व्यर्थ के रक्तपात से बचने के लिए साम्राज्यसुख छोड़ने के लिए सन्नद्ध हो गया हो, उसकी उदात्तता की कौन प्रशंसा न करेगा? आज तो अर्जुन जैसा त्यागी विश्व में ढूंढे से भी न मिलेगा। सामान्यजन, जरा-जरा सी सम्पत्ति के लिए कट मरते हैं, उधर अर्जुन साम्राज्य छोड रहा है, कैसी उदारता! कितना त्याग!! कितनी दया!!!

परन्तु आश्चर्य! महाआश्चर्य!! भगवान् कृष्ण अर्जुन के उक्त कार्पण्यभाव का तिरस्कार कर रहे हैं। क्यों? उत्तर उसी परमात्मा से पूछिए। अर्जुन की दृष्टि जहाँ भूतात्मा पर है, वहाँ भगवान् की दृष्टि परमात्मा है। दोनों की उपनिषत् भिन्न-भिन्न है। अर्जुन कहता है–महाराज मैं इन्हें कैसे मारूँ, भगवान् कहते हैं–अर्जुन कौन मरता है? क्या आत्मा भी कभी मरा करता है। तेरी दृष्टि अभी भूतात्मा पर है। जिस दिन तू द्वन्द्वातीत होता हुआ व्यापक परमात्मतत्त्व को पहिचान लेगा, उस दिन तेरा सम्पूर्ण शोक उच्छिन्न हो जायगा।

प्रकृतिसाम्राज्य सर्वथा स्वतन्त्र है। उसकी स्वतन्त्रता में कोई बाधा नहीं डाल सकता। परमात्मावतार कृष्ण के सामने प्राकृतिक दृश्य करकमलवत् प्रत्यक्ष था। वे जानते थे कि ऐसा होगा। उधर अर्जुन समझ रहा था–मैं इस पाप का भागी बनूंगा। अर्जुन के इसी भ्रम का निराकरण करने के लिए भगवान् ने आगे जाकर–**'निमित्तमात्रं भवसध्य साचिन्'** कहा है। अर्जुन! तू जिस विषय का शोक करता है, वह नितान्त भ्रान्ति है। भगवान् ने तीनों श्लोकों से (गी० २।११–१३) अर्जुन की इसी भ्रान्ति का निराकरण किया है।

विशुद्धज्ञानयोगलक्षण संन्यासनिष्ठा के भगवान् कृष्ण बड़े विरोधी हैं। भगवान् की दृष्टि में कर्म्मात्यन्तविमोकलक्षण प्राचीनाभिमत सांख्यनिष्ठा सर्वथा अनुपपन्न है। जिस प्रकार द्वैपायन ने परमतनिराकरणप्रकरण में सर्वप्रथम उक्त लक्षण सांख्यनिष्ठा का आमूलचूड़ खण्डन किया है एवमेव भगवान् कृष्ण ने भी **प्रधानमल्लनिबर्हण** न्याय के अनुसार सर्वप्रथम इसी प्रबल शत्रु को परास्त करना आवश्यक समझा है। भगवान् अर्जुन से कहते हैं कि लोक में–ज्ञान-कर्म्म भेद से दो निष्ठाएँ

प्रचलित हैं। बतला! तू किस निष्ठा का अनुयायी है। उत्तर में यदि तू ज्ञाननिष्ठा को हमारे सामने रखता है तो स्वागतम्! परन्तु इतना ध्यान रखना कि ज्ञाननिष्ठ ज्ञानयोगी को सांसारिक-लोक संग्राहक कर्म्मों का कभी परित्याग नहीं करना चाहिए। कदाचित् तू कहे कि ज्ञानयोग में तो कर्म्म का एकान्ततः परित्याग है। अतः मुझे इस युद्धकर्म्म से विरत ही हो जाना चाहिए तो इसके उत्तर में हम यही कहेंगे कि अभी तैंने ज्ञानयोग का स्वरूप ही नहीं समझा है। तू कहता तो अपने आप को ज्ञानयोगी है, और अज्ञानियों की तरह शोक करता है। बन्धु-बान्धवों की जन्म-मृत्यु पर शोक करना अज्ञानी का काम है, भूतात्मवादी संसारी मनुष्य का काम है। ज्ञानी की दृष्टि में आत्मा व्यापक है। वह भूतात्मा को कोई वस्तु नहीं समझता। परतमात्मभाव का साधक ज्ञानी आत्मा को जन्म-स्थिति भंगरूपा त्रिभंगी से, भूत-भविष्यद्-वर्तमान तीनों कालों से अतीत, सर्वथा एक रस समझता है। सर्वत्र ब्रह्मभावना रखने वाले समदर्शी ज्ञानयोगी ऐसे अवसरों पर शोक नहीं किया करते। ज्ञानयोग का वास्तविक लक्षण है–'**सर्वत्र समबुद्धि रखता हुआ, द्वन्द्वातीत बनता हुए यथाकारसिद्ध कर्म्म में निष्काम बुद्धि से प्रवृत रहता हुआ लोकसंग्रह का सञ्चालन करते रहना।**' दयाभाव अच्छा है, परन्तु कब? जिस दया से लोकसंग्रह की रक्षा होती हो! तू जानता है कि कौरव अत्याचारी हैं, आततायी है। इन्होंने अधर्म्म से तेरा राज्य ले रक्खा है। हम थोड़ी देर के लिए यह मान लेते हैं कि इस कुरुसाम्राज्य में से तुझे कुछ न मिला, तब भी तू अपने पुरुषार्थबल पर अपनी जीवनयात्रा का निर्वाह कर लेगा। परन्तु क्या एक ज्ञानयोगी का कर्त्तव्य यहीं पर समाप्त हो जाता है? परमात्मा ज्ञानमूर्त्ति बनता हुआ ज्ञानयोगी है। तुझे उसके कर्त्तव्य से शिक्षा लेनी चाहिए। वह प्रकृति के अनुसार सब का संचालन करता हुआ समत्त्वयोग का निर्वाह कर रहा है। जब ग्रीष्म का प्रकोप बढ जाता है तो वह पानी बरसा देता है। पानी की अधिकता को समभाव में परिणत करने के लिए शीत का विकास कर देता है। शीतोपशमन के लिए ग्रीष्म का साम्राज्य कर देता है। अधर्म्मशमन के लिए स्वयं असंग-आप्तकाम होते हुए भी समय-समय पर अवतार धारण करता रहता है। भूकम्प-महामारी विद्युत्पातादि से समय-समय प्रजा को दण्ड देता रहता है। यदि वह भी तेरी तरह उदासीन हो जाय तो क्षणमात्र में लोकमर्य्यादा उच्छिन्न हो जाय। तू जानता है–कौरवों के अधर्म्म से प्रकृति कितनी क्षुब्ध हो रही है। तू जानता है कि इस अधर्म्माचरण से सामान्य जनता को सात्विक प्रवृत्तियों पर कितना बुरा प्रभाव पड़ेगा। तू जानता है–स्वधर्म्मनाश से आत्मा की क्या हानि होगी? तू जानता है–आततायी को दण्ड न देने से राष्ट्र में कैसा विप्लव हो जाता है? हम मानते हैं कि तेरे कर्त्तव्यपालन में जहाँ अनेक लाभ हैं, वहाँ अनेक हानियाँ भी हैं। परन्तु हम तुझ से पूछते हैं कि क्या संसार में कोई भी कर्म्म तू ऐसा बतला सकता है, जिसमें केवल दोष ही दोष, अथवा केवल गुण ही गुण हों। यदि नहीं तो बुद्धिमान् मनुष्य का यही कर्त्तव्य होता है कि '**जिस कर्म्म से अधिक व्यक्तियों का अधिकरूप से लाभ एवं अल्प हानि हो, वह कर्म्म अवश्य ही करना चाहिए एवं जिस कर्म्म से कम व्यक्तियों का अल्प लाभ एवं अधिक हानि हो, वह कर्म्म प्रत्येकदशा में छोड ही देना चाहिए**'–'**अल्पस्य हेतोर्बहुहातुमिच्छन् विचारमूढः प्रतिभासि मे त्वम्**'।[1]

१ रघुवंश द्वितीयसर्ग।

यदि तू युद्ध न करेगा तो युद्धार्थसन्नद्ध शत्रुदल और भी अधिक उद्दण्ड बन जायगा। इस प्रवृद्ध उद्दण्डता का परिणाम यह होगा कि इनकी अत्याचार की मात्रा और भी बढ़ जायगी। उस समय क्या तुझे शोक न होगा? अर्जुन! हमें खेद के साथ कहना पड़ता है कि आततायियों द्वारा संत्रस्त जिस धर्म्म एवं प्रजाविप्लवका तुझे शोक करना चाहिए था एवं जिस शोक की निवृत्ति के लिए तुझे इन्हें दण्ड देना चाहिए था, वह सब आवश्यक कर्म्म तो तू भूल रहा है एवं अनावश्यक साथ ही में शोक न होने वाले कार्यों के सम्बन्ध में तू शोक कर रहा है। यही नहीं–**'यदि कौरव न समझे तो क्या हुआ–हमें तो सोचना चाहिए, हमें तो इस पाप से बचना चाहिए'** इस प्रकार तू पण्डिताई की बातें करता है–**'अरे! यह मर गए! अहा यह तो बच गए'**? क्या स्वाभाविक जन्ममृत्यु की मीमांसा करते रहने का ही नाम पण्डिताई है? पण्डित वह है–जो देश-काल-पात्र-द्रव्य-श्रद्धा आदि की पूर्ण मीमांसा करते हुए, सदसद्विवेक द्वारा यावज्जीवन कर्त्तव्य कर्म्म पर आरूढ रहे ॥१॥ कदाचित् तू कहे कि महाराज! जिनसे हमें सन्तोष मिलता है, वे ही जब मर जायँगे, तो फिर राज्यसुख हमारे क्या काम आवेगा? उत्तर में हम यही कहेंगे कि पहले तो कर्त्तव्यनिष्ठ को कर्त्तव्यपालन के अतिरिक्त अन्य विषयों पर दृष्टि ही नहीं डालनी चाहिए। यदि परमार्थदृष्टि से जीवन-मरण के प्रश्न का विचार करेगा तो तुझे विदित होगा कि हम-तू-राजा-और-और सैनिक आत्मरूप से सदा विद्यमान हैं। क्या ज्ञानयोगी का लक्ष्य शरीर है? ज्ञानयोगी तो आत्मा का उपासक है। जब आत्मा त्रिकालाबाधित है तो फिर उसकी अनित्यता एवं उसके वियोग की आशङ्का करना कौनसी बुद्धिमानी है ॥ २ ॥

इस पर यदि तू यह प्रश्न करे कि महाराज! आत्मा तो अवश्य ही नित्य है। परन्तु इनका यह शरीर तो न रहेगा। जिन शरीरों के क्रोड़ में हम उपलालित हुए, जिन हाथों ने हमें धनुर्विद्या की शिक्षा दी, जिन मित्रों के साथ हमने सुख से समय बिताया-वे तो न रहेंगे। इसके समाधान के लिए हम तेरा ध्यान शरीर की विविध अवस्थाओं की ओर आकर्षित करेंगे। यों तो शरीर की **शिशु-बाल-युवा-तरुण-प्रौढ-जरा-वृद्ध**–आदि १० अवस्थाएँ मानी जाती हैं, परन्तु स्थूल-दृष्टि से विचार करने पर भी **बचपन-जवानी-बुढापा** ये तीन अवस्थाएँ (कौमार-यौवन-जरा) तो प्रत्यक्षानुभूत हैं। एक ही शरीर की तीन अवस्थाएँ हैं। साथ ही में तीनों अवस्थाओं के **नाम-रूप-कर्म्म** तीनों धर्म्म परस्पर में सर्वथा भिन्न हैं। दूसरे शब्दों में यों कहा जा सकता है कि कुमारशरीर युवाशरीर से पृथक् है, जराशरीर युवाशरीर से पृथक् है। बचपन में जो हड्डी-मांस-खून-धातु आदि थे, यौवनावस्था में उनका पता भी नहीं है। जराकाल में जो शरीरधातु रहेंगे–उनका युवावस्था में अन्तर्भाव है। युवाशरीर में कुमार-जराशरीरों का अभाव है। प्रतिक्षण विलक्षण क्रिया की अनित्यता सर्वात्मना सिद्ध है। इस क्षणिक क्रिया विज्ञान के अनुसार तो एक वैज्ञानिक को यह तक मानना पड़ता है कि **नास्ति-अस्ति-नास्ति** सारा, अतएव नास्ति-सारा क्रिया का कूट शरीर प्रतिक्षण विलक्षण है। जाने दीजिए सर्वानुभूत क्षणिक परिवर्त्तन को। उक्त तीनों अवस्थाओं का विचार कीजिए। जन्म से निधनावस्था पर्य्यन्त आप अपने मुख से क्रमशः–मैं किसी समय बालक था, मैं किसी समय जवान था, आज मैं बुड्ढा हो गया हूँ–इन तीन वाक्यों का प्रयोग करते हैं। सर्वथा विभिन्न तीनों अवस्थाओं में व्याप्त अवारपारीण यह अहंत्त्व तो आत्मा है। वह सदा सब अवस्थाओं में अनुच्छित्तिधर्म्मा होता हुआ एकरस है। परन्तु शरीर तीनों भिन्न-भिन्न हैं। आप

जानते हैं कि कभी मैं (आत्मा) कुमारशरीर को छोड़ कर युवाशरीरधारण करूँगा। आप जानते हैं कि मैं कभी युवाशरीर का परित्याग कर जराशरीरधारण करूँगा। न केवल यह बात ज्ञान पर ही सीमित रह जाती है, अपितु वैसा आप अपने जीवन काल में प्रत्यक्ष देख भी लेते हैं। हम आप से प्रश्न करते हैं कि, कुमार शरीर को छोडते हुए जब आप (आत्मा) युवाशरीरधारण करते हैं, उस समय क्या आप कुमारशरीर के पृथक् हो जाने से शोक करते हैं? अथवा युवाशरीर के अनन्तर जब आप जराशरीर-धारण करते हैं, तब युवाशरीर के लिए शोक करते हैं? नहीं। कदापि नहीं। कोई व्यक्ति अपने पूर्व-शरीरों के प्रकृति-सिद्ध विपर्यय पर शोक करता नहीं देखा जाता। यह है परिज्ञात परिस्थिति। हम पूछते हैं कि आपने जराशरीर पर ही शरीरपरिवर्त्तन का विश्राम कैसे मान लिया? किस आधार पर मान लिया? कौन कहता है कि जराशरीर के बाद आत्मा बिना शरीर का हो जायगा। **'संयोगा विप्रयोगान्ताः'** इस सर्वानुभूत सिद्धान्त के अनुसार प्राणी पूर्वशरीर छोड़ता है, उत्तर शरीरधारण करने के लिए। जन्म लेता है, मरने के लिए। मरता है, जन्म लेने के लिए। क्या एक वैज्ञानिक नित्यसिद्ध शरीर परिवर्त्तन पर शोक करेगा? छिः! छिः! अर्जुन! तू किस मोह में पड़ गया? भला प्रतिक्षण नष्ट होते रहने वाला शरीर भी कभी स्थायी रहा है, अथवा सदा एक रस रहने वाला अविनाशी आत्मा भी कभी नष्ट हुआ है। तुझे विश्वास करना चाहिए कि शरीर सदा प्राप्त समय पर बदलते ही रहेंगे, आत्मा सदा अपरिवर्तनीय ही रहेगा। इस प्रकार यदि तू शरीर नाश से शोक करता है, तब भी तेरा शोक व्यर्थ है। यदि आत्महत्याजनित पाप से तू क्षुब्ध है, तब भी (परमात्मापेक्षया) तेरा शोक व्यर्थ है। **'तस्मात्त्वमुत्तिष्ठ यशो लभस्व'**। कदाचित् प्रश्न किया जायगा कि इस जीवन में तो कुमार-यौवन-जरा इन तीनों परिवर्त्तनों का हमें (आत्मा को) अनुभव होता रहता है, इसलिए शोक का कारण उपस्थित नहीं होता। परन्तु जरा-शरीर के परित्याग करने के पश्चात् हम नया शरीर धारण करेंगे, यह हमें अनुभव नहीं होता। फिर उस अतीन्द्रिय विषय पर कैसे विश्वास किया जाय। फलतः शरीरवियोग-जनित शोक अनिवार्य है? इसके सम्बन्ध में भगवान् स्वयं–**'बहूनिमेव्यतीतानि०'** इत्यादिरूप से समाधान करने वाले हैं। पूर्व प्रतिपादित भूतात्मा को अवश्य ही अतीत-अनागत जन्मों का प्रत्यक्ष नहीं होता। फलतः भूतात्मानुयायी सामान्य जीव अवश्य ही इस सम्बन्ध में कुण्ठित बुद्धि रहते हैं। इस कुण्ठितभाव को हटाने के लिए ही तो भगवान् ने–**'न त्वेवाहं जातु न त्वं'** इत्यादिरूप से व्यापक परमात्मा की ओर अर्जुन का ध्यान आकर्षित किया गया है। जिन्हें परमात्मतत्त्व का ज्ञान हो जाता है, दूसरे शब्दों में जो भूतात्मा अवारपारीणनिद्वन्द्वअव्यय का साक्षात्कार कर लेते हैं, उनके सामने सारा अतीन्द्रिय विषय प्रत्यक्षवत् उपस्थित हो जाता है। भगवान् स्वयं परमात्मसम्पत्ति से युक्त थे। इसीलिए उन्हें सब कुछ विदित था। इसी आधार पर उन्होने–**'तान्यहं वेद सर्वाणि न त्वं वेत्थ परन्तप'** यह कहा है ॥३॥

परमात्मा और भूतात्मा ही इस प्रथमोपनिषत् की आधार भूमि है, यह न भूलना चाहिए। इन दोनों ही आत्माओं के पूर्व में दार्शनिकलक्षण किए जा चुके हैं। अब संक्षेप से इनके वैज्ञानिकलक्षण बतला कर इस प्रकरण को समाप्त किया जाता है। **"आत्मा" से हम अव्यय, अक्षर, क्षर,** इन गीता प्रतिपादित तीन पुरुषों का ग्रहण करेंगे। इन तीनों का ही आगे के प्रकरणों में विस्तार से निरूपण होने वाला है। अतः प्रकृत में इनके स्वरूपप्रदर्शन की कोई आवश्यकता नहीं है। अभी केवल यही

समझ लेना पर्य्याप्त होगा कि एक ही विशुद्ध अव्ययात्मा–१–**अव्ययात्मा**, २–**अक्षरात्मा**, ३–**क्षरात्मा** भेद से तीन भागों में विभक्त हो जाता है। तीनों ही आत्मविवर्त्त त्रिवृद्भाव से युक्त हैं। अर्थात् तीनों में तीनों पुरुष गौणप्रधानरूप से विद्यमान हैं। अक्षर-क्षर गर्भित अव्यय पुरुष **अव्ययात्मा** है। अव्यय–क्षर गर्भित अक्षरपुरुष **अक्षरात्मा** है। अक्षराव्ययगर्भित क्षर पुरुष **क्षरात्मा** है। अव्यय ज्ञानघन है, अक्षर क्रियाघन है, क्षर अर्थघन है। अर्थशक्तिघन क्षर एवं क्रियाशक्तिघन अक्षर को अपने गर्भ में रखने वाला ज्ञानमूर्त्ति अव्यय ही **परमात्मा** है। ज्ञानशक्तिघन अव्यय एवं अर्थशक्तिघन क्षर को अपने गर्भ में रखने वाला अक्षर ही जीवात्मा किंवा **कर्म्मात्मा** है। ज्ञानमूर्त्तिअव्यय, क्रियामूर्त्ति अक्षर को गर्भ में रखने वाला क्षर ही **भौतिकविश्व** है। इस प्रकार एक ही विशुद्ध अव्ययात्मा तीनों पुरुषों के, अथवा एक ही पुरुष के तीन विवर्त्तों के तारतम्य से **ज्ञानप्रधान ईश्वर** (परमात्मा), **कर्म्मप्रधान जीव**, एवं **अर्थप्रधान विश्व** भेद से तीन विवर्त्त भावों में परिणत हो जाता है। उस ओर परमात्मा है, इस ओर विश्व है, मध्य में जीवात्मा है। यदि जीवात्मा विश्वानुयायी बना रहता है तो इसकी भौतिकविश्व के भूतभाग के साथ आसक्ति हो जाती है। यही इसका भूतात्मभाव है। यदि यह अव्ययानुगामी रहता है तो–रहता हुआ भी भौतिकप्रपञ्च इस पर असर नहीं डालता। यही इसका परमात्मभाव है। विश्वानुगति से वही जीव भूतात्मरूप कर्म्मात्मा बनता हुआ सुख-दुःखादि द्वन्द्वभावों से युक्त होता हुआ–**"शोचति मुह्यमानः"** रहता है। अव्यय साक्षात्कार से वही जीव परमात्मरूप निष्कर्म्मात्मा बनता हुआ द्वन्द्वभावों से सर्वथा विमुक्त होता हुआ, निर्गुण बनता हुआ **"न शोचति अमुह्यमानः"**–रहता है। इन्हीं दोनों परिस्थितियों को लक्ष्य में रख कर व्यास कहते हैं—

**तत्र यः परमात्मा हि स नित्यं निर्गुणः स्मृतः।**
**कर्म्मात्मा त्वपरो योऽसौ मोक्षबन्धैः स युज्यते।**
**स सप्तदशकेनापि राशिना युज्यते च सः।**[1]

५ प्रज्ञामात्रा, ५ प्राणमात्रा, ५ भूतमात्रा, १ मन व १ बुद्धि इन १७ के समवाय से युक्त वही आत्मा कर्म्मात्मा बन जाता है। १५ की राशि इन्द्रिय-वर्ग है। इनका संचालक मन है। मन की अधिष्ठात्री बुद्धि है। इन से युक्त आत्मा भोक्तात्मा है, जैसा कि–**"आत्मेन्द्रियमनोयुक्तंभोक्तेत्याहुर्मनीषिणः"** इत्यादि कह श्रुति से स्पष्ट है।

निष्कर्ष यह हुआ कि अर्जुन की शोकोपनिषत् **भूतात्मा** है, इधर भगवान् के– **'नानुशोचन्ति-पण्डिताः"** इस वाक्य की उपनिषत् परमात्मा है। भूतात्मा क्षरानुगत रहता हुआ द्वन्द्वभाव से संश्लिष्ट होकर अवश्य ही **"शोचति"**। परमात्मा अव्ययानुगत रहता हुआ निर्द्वन्द्व बनकर अवश्य ही **"न शोचति"**। भूतात्मवादी अर्जुन **"शोचति"**, परमात्मद्रष्टा भगवानुपदिशति, दोनों ही बातें अपनी-अपनी उपनिषदों के अनुसार ठीक हैं। एक की उपनिषत् भूतात्मानुगत लौकिकसत्य है, व्यवहारसत्य है। दूसरे की उपनिषत् परमात्मानुगत पारलौकिकसत्य है, परमार्थसत्य है। परमार्थसत्य ही वास्तव में सत्य है।

---

१ महा० मा० शा० पर्व० ३५१।१४–१६ संस्करण-गणपति कृष्णाजी शाके १७८५

उसी सत्यमूर्त्ति अव्यय की ओर दृष्टि कर लेने से क्षरमूलक द्वन्द्वभाव से होने वाला शोक अपने आप निवृत्त हो जाता है। अव्ययात्मदर्शन से शोक हट जाना पहला लाभ है। साथ ही में सर्वत्र समबुद्धि रखता हुआ ऐसा ज्ञानयोगी लोकसंग्रहार्थ स्वाधिकारसिद्ध कर्म्म करता हुआ कभी बंधन में भी नहीं पड़ता। भगवान् का अभिप्राय यह है कि अर्जुन यदि थोड़ी देर के लिए आत्मनित्यता एवं शरीर-अनित्यता पर विश्वास करता हुआ बन्धु-वियोग सम्बन्धी शोक छोड देता है, तब भी अर्जुन को यह कहने का अवसर रह जाता है कि भगवन् कर्म्म आसक्ति का जनक है। ऐसी दशा में ज्ञानयोगावस्था में यदि मैं आसक्तिजनक कर्म्म करूँगा तो आत्मा बन्धन में पड़ जायगा। यह आत्मज्ञानी के लिए क्या कम शोक की बात होगी ? इस द्वितीय शोक की निर्मूलता सिद्ध करने के लिए भगवान् ने परोक्षविधि से निर्द्वन्द्वभाव का उपदेश दिया है। जो मनुष्य भूतात्मा पर दृष्टि रखता है, वही द्वन्द्वभाव से युक्त रहता है। द्वन्द्वभावापन्न आत्मा (भूतात्मा) पर कर्म्म-संस्कार का लेप होता है। यदि निर्द्वन्द्व अव्यय पर दृष्टि रखते हुए कर्म्म किया जाता है तो ऐसे कर्म्म कभी आसक्ति के जनक नहीं होते। क्यों कि ज्ञानमूर्त्ति अव्यय सर्वथा असंग है। इस प्रकार अव्ययोपासक, अतएव सर्वभूतात्मरत ज्ञानयोगी सतत कर्म्म करता हुआ भी बंधन में नहीं पडता। ऐसी दशा में ज्ञानयोगी के लिए कर्म्मसंस्कारलेपजनित शोक का भी अवसर नहीं आता। यही वास्तविक ज्ञानयोग है। यही सच्ची ज्ञाननिष्ठा है। यही मुक्ति का ऋजुमार्ग है। यही गीता का मुख्य प्रतिपाद्य विषय है।

**॥ इति ज्ञानयोगिनोऽनुशोकानौचित्योपनिषदि प्रथमोपदेशः ॥**

**१**

---

प्रथमोपनिषदि--

# द्वितीयोपदेशः

**२-अस्ति हि देहभृत्यव्ययात्मनि सुखदुःखद्वन्द्वस्य संयोगजत्वेनागमापायित्वम्, तस्मात् समदुःखसुखानुभाविनां भूतात्मनामव्ययात्मसाधर्म्यलाभादमृतत्वसम्पत्तिः ।***

**१-मात्रास्पर्शास्तु कौन्तेय ! शीतोष्णसुखदुःखदाः ।**
**आगमापायिनोऽनित्यास्तांस्तितिक्षस्व भारत ।।** (गीता २।१४)

**२-यं हि न व्यथयन्त्येते पुरुषं पुरुषर्षभ ।**
**समदुःखसुखं धीरं सोऽमृतत्वाय कल्पते ।।** (गीता २।१५)

[ **मूलानुवाद** ]-'हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! सर्दी, गर्मी, सुख-दुःख देने वाले संसार के और-और द्वन्द्व इन सब का अनुभव **प्राणमात्रा** नाम से प्रसिद्ध इन्द्रियों के द्वारा होता है । साथ ही में उक्त सभी द्वन्द्वभाव समय-समय पर आते एवं जाते हुए अनित्य हैं । हे भरतवंशज ! तू इन को सहने की आदत डाल ।।१।।

हे पुरुषश्रेष्ठ ! जिस पुरुष को ये मात्रास्पर्श पीड़ित नहीं करते, दुःखसुख में समान रहने वाले जिस धीर को ये द्वन्द्वभाव क्षुब्ध नहीं करते, वही अमृतब्रह्मसम्पत्ति का अधिकारी माना जाता है ।।२।।

[**भाष्य**] **कौरव-पाण्डव** युद्ध की तय्यारियाँ हो रही थीं, बीच ही में कृष्णार्जुन में **वैज्ञानिक** युद्ध छिड़ गया । अर्जुन अपने पक्ष को प्रबल बनाने की चेष्टा में लगा हुआ है, उधर भगवान् अर्जुन की सब चेष्टाओं को व्यर्थ करते जा रहे हैं । यदि भगवान् नारायण के अवतार हैं तो अर्जुन भी **'नर'** (इन्द्र) का अवतार है । ऐसे गुरु-शिष्य का द्वन्द्व सचमुच एक अपूर्वद्वन्द्व था । हम तो उस गाण्डीव का ही यशोगान

---

*देहधारण करने वाले अव्ययात्मा में संयोग से उत्पन्न होने वाले सुखदुःखादि द्वन्द्व आने जाने वाले, अतएव अनित्य हैं । यदि सुखदुःखों का अनुभव करने वाले भूतात्मा के साथ अव्ययात्मा (परमात्मा) का योग कर दिया जाता है तो भूतात्मा अमृतभाव को प्राप्त करता हुआ निर्द्वन्द्व बन कर द्वन्द्वमूलक सुख-दुःखादि से विमुक्त हो जाता है ।

करेंगे, जिसकी अव्यर्थ जिज्ञासा से भगवान् के मुख से यह अलौकिक ज्ञानधारा प्रवाहित हुई। हाँ तो प्रकृत विषय का अनुसरण कीजिए। शोकाकुल अर्जुन इस समय ज्ञाननिष्ठा को मूलाधार मान रहा है। साथ ही में उसने यह भी समझ रक्खा है कि ज्ञानयोगी को कभी कर्म्म में प्रवृत्त नहीं होना चाहिए। यह अर्जुन का सचमुच प्रज्ञावाद है। ज्ञानी हो कर शोक करना यह पहला प्रज्ञावाद है, ज्ञानयोग में कर्म्म परित्याग का समावेश करना दूसरा प्रज्ञावाद है। इन दोनों प्रज्ञावादों का पूर्व के तीनों श्लोकों से (गी० २।११-१३) भगवान् ने समूल विच्छेद किया। ज्ञानी की दृष्टि **भूतात्मा** पर नहीं रहनी चाहिए, अपितु **सर्वभूतान्तरात्मा** नाम से प्रसिद्ध **परमात्मा** पर ही रहनी चाहिए क्यों कि यही ज्ञानीपुरुष का आत्मा है। इस सर्वात्मभावना किंवा एकात्मभावना से जन्म-मृत्यु से सम्बन्ध रखने वाले शोक को अवसर ही नहीं मिलता। **शब्दप्रमाण-अनुमानप्रमाण** एवं **प्रत्यक्ष-प्रमाण** से भगवान् ने आत्मा की द्वन्द्वातीतता सिद्ध की। परन्तु फिर भी अर्जुन का सन्देह न मिटा :

ध्यान रहे, अर्जुन ज्ञाननिष्ठा का पक्षपाती है। ज्ञाननिष्ठा सांख्यनिष्ठा है। सांख्यनिष्ठा के अनुसार आत्मा प्रतिशरीर में भिन्न-भिन्न है। प्राधानिक आचार्यों का कहना है कि आत्मा को विभु नहीं माना जा सकता। यदि जीवमात्र का एक ही आत्मा मान लिया जायगा, तो संकरदोष होगा। यदि सब में एक ही आत्मा है, दूसरे शब्दों में सब का एक ही आत्मा है तो एक व्यक्ति के सुखी हो जाने से प्राणिमात्र को सुखी हो जाना चाहिए, एक व्यक्ति के दुःखी होने से प्राणिमात्र को दुःखी हो जाना चाहिए। परन्तु ऐसा नहीं देखा जाता। हम देखते हैं कि कोई नित्यसुखी है, कोई नित्यदुःखी है, कोई विषयानन्द में मग्न है, कोई आत्मानन्द में मग्न है, कोई हँसता है, कोई रोता है। इन सब विशेषभावों के आधार पर हमें मानना पड़ता है कि आत्मा प्रतिशरीर में भिन्न-भिन्न है। इस प्रत्यक्ष प्रमाण के अतिरिक्त **शब्दप्रमाण** भी भेदवाद की ही पुष्टि करता है। आनन्द की मीमांसा करते हुए एक स्थान पर श्रुति ने कहा है कि **'साधारण मनुष्यों की अपेक्षा सम्पत्तिशाली मनुष्यों को अधिक आनन्द मिलता है। ऐसे शत मनुष्यों का आनन्द एक पितर को मिलता है। ऐसे शत आनन्दों का भोक्ता कर्म्मदेवता है। ऐसे शत आनन्दों का भोक्ता आजान देवों को, ऐसे शत आनन्द नित्य देवों को, ऐसे शत आनन्द गन्धर्व को, ऐसे शत आनन्द प्रजापति (ब्रह्मा) को, ऐसे शत आनन्द ब्रह्म को मिलते हैं"**[1]। आनन्द की इस क्रमिक मीमांसा के साथ-साथ ही श्रुति **मनुष्य, पितर, कर्म्मदेव, आजानदेव, नित्यदेव, गन्धर्व, प्रजापति** आदि का भेद भी बतला रही है। यह भेद आत्मभेद का ही सूचक है। क्यों कि आनन्द का अधिकारी आत्मा ही है। जड़शरीर आनन्द का अनुभव नहीं कर सकता। यदि आत्मा एक होता तो सब को समान आनन्द आता। ऐसी दशा में आत्मा का अनेकत्त्वसिद्धान्त सर्वथा अक्षुण्ण रह जाता है। आत्मा नित्य है, इसमें कोई सन्देह नहीं। वह कोमार-यौवन-जरावत् अन्यान्य शरीरधारण करता रहता है, इसमें भी मुझे कोई विप्रतिपत्ति नहीं। परन्तु सांख्यनिष्ठा के अनुसार जब प्रति व्यक्ति में आत्माभिन्न है, तो ऐसी दशा में भीष्म-द्रोणादि के शरीरनष्ट हो जाने पर उनके आत्मवियोग से जनित शोक को कैसे रोका जा सकता है? ऐसी अवस्था में इन बन्धु-बान्धवों के आत्मवियोगजनित शोक को रोकने का एकमात्र उपाय मेरी दृष्टि में यही आता है कि मैं युद्ध न करूँ।

१ शत० १४।७।१।३४–३९।

सचमुच सांख्यनिष्ठ अर्जुन का उक्त युक्तिवाद सर्वथा शास्त्रसम्मत एवं प्रत्यक्षसिद्ध है। परन्तु भगवान् ने संकेतरूप से प्रथमोपदेश में ही इस युक्तिवाद एवं प्रत्यक्षवाद को उच्छिन्न कर दिया है। परन्तु एतावता ही पूर्ण समाधान नहीं हो जाता। इसी अभिप्राय से भगवान् प्रकारान्तर से आत्मनित्यता एवं उसका विभुत्त्व बतलाते हुए अर्जुन के शोक की व्यर्थता सिद्ध कर रहे हैं। सांख्याभिमत आत्मभेदवाद भूतात्म-दृष्टि से सर्वथा प्रामाणिक है। वास्तव में भूतात्मा प्रतिशरीर में भिन्न-भिन्न ही है। यही भूतात्मा सुख-दुःखादि द्वन्द्वों की आधारभूमि है। इसी विशेष आत्मा के आधार पर **अयं मनुष्यः अयं पिता, अयं पुत्रः, अयं गुरुः, अयं पितामहः**' इत्यादि विशेष व्यवहार प्रतिष्ठित हैं। पूर्व में आनन्द की जो क्रमिक मीमांसा बतलाई गई है, वह भी इन विशेष प्रतिशरीर भिन्न भूतात्माओं के साथ ही सम्बन्ध रखती है। श्रुति ने–"**एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति**" इत्यादिरूप से उन आनन्दों को **मात्रानन्द** कहा है। मात्रानन्द परिमित है। ससीम है। यही विषयानन्द है। इसी को विज्ञानभाषा में **समृद्धानन्द** कहा जाता है। यह विषयानन्द किंवा मात्रानन्द प्रतिशरीर भिन्न मात्रा ( इन्द्रियों ) के भेद से अवश्य ही भिन्न है। इन्द्रिययोग्यतातारतम्य से प्रत्यक्ष ही आनन्दमात्रा के उपभोग का तारतम्य देखा जाता है! एक ही वस्तु से बुद्धिमान् विशेष आनन्द लेता है, निर्बुद्धि को उसमें कोई आनन्द नहीं आता। इस प्रकार सुख-दुःखादि का भेद मात्राभेद पर अवलम्बित है। मात्राओं से भूतात्मा युक्त रहता है। अतएव उन द्वन्द्वों का उस पर असर पड़े बिना नहीं रहता। सच पूछो तो मात्रास्पर्श ही व्यापक आत्मा को परिच्छिन्न बना कर उसे प्रतिशरीर में भिन्न-भिन्न बना देते हैं। यह आनन्दादि आत्मा के धर्म्म नहीं हैं, अपितु मात्रा-युक्त भूतात्मा से अनुगृहीत शरीर के धर्म्म है। इसीलिए श्रुति ने–"**ये मनुष्याणां-पितॄणां-देवानाम्**" इत्यादिरूप से शरीरभावों का ही उल्लेख किया है। यह भी मानी हुई बात है कि मनुष्यमात्र किंवा प्राणि-मात्र भूतात्मा के ही अनुयायी हैं। परन्तु अर्जुन! तुझे हम मनुष्य नहीं पण्डित देखना चाहते हैं। पण्डित वह है जो द्वन्द्वों को मात्रास्पर्शसम्बन्धी मानता हुआ आत्मा को सर्वथा निर्द्वन्द्व समझे। पण्डित वह है जो भूतात्मा के ही दूसरे अव्ययप्रधान परमात्मभाव पर दृष्टि रक्खे। तू समझता है–आत्मा प्रतिशरीर में भिन्न-भिन्न है। हम कहते हैं, भूतात्मदृष्टि से यह ठीक है, परन्तु परमात्मदृष्टि से यह भेदवाद अशुद्ध है। नहीं तो हम पूछते हैं, बतला तीन शरीरधारण करने वाला व्यक्ति क्यों नहीं तीन आत्मा मानता? शिशु शरीर को छोड कर जब आत्मा युवाशरीरधारण करता है तो उसे "**मैं अब दूसरा हो गया**" यह बोध होना चाहिए। परन्तु नहीं होता। वह अनुभव करता है कि मैं ही पहले उस शरीर में था, अब इस अवस्था में आ गया हूं। यह–"**स एवायं**" रूपा प्रत्यभिज्ञा भी आत्मा का एकत्त्व एवं विभुत्त्व ही सिद्ध करती है।

अर्जुन कहता है, अच्छा भगवन्! मैं मान लेता हूँ कि आत्मा नित्य है, विभु है। शरीर इसी तरह आते जाते रहते हैं। यह सब कुछ मान लिया, समझ लिया। परन्तु क्या करूं–फिर भी शोक सन्ताप मेरे हटाए नहीं हटता। अर्जुन का कथन यथार्थ है। आत्मनित्यता-श्रवणमात्र से कभी शोक-हर्षादि द्वन्द्वभावों से छुटकारा नहीं मिलता। जब शोक होना होता है, शोक का अवसर उपस्थित हो जाता है, तब शोक हो ही पड़ता है। जन्म से आरम्भ कर मृत्युपर्य्यन्त जिस भूतात्मा की हम उपासना किया करते हैं, जन्म से जिस भेदवाद का हम अभ्यास करते रहते हैं, उस भेदवाद को क्षणमात्र में हटाया

भी कैसे जा सकता है ? अर्जुन आज तक तो भूतात्मवादी रहा, फलतः इसी भूतात्मोपनिषत् के आधार पर तद्वियोगजनितभय की आशङ्का से अर्जुन शोकसंतप्त बना। अर्जुन के इस चिरकालाभ्यस्त स्वभाव को-**"तू शोकमत कर, आत्मा तो व्यापक है, शरीर यों ही आते-जाते रहते हैं"** इस एक हेला (कथन मात्र) से कैसे बदला जा सकता है ? **सतत भूतात्मानुषक्तप्राणी कैसे परमात्मभाव को प्राप्त कर सकता है ?** यह इस द्वितीय उपदेश का पहला लक्ष्य है। साथ ही में "भगवन् ! यदि आत्मा अवारपारीण है, नित्य है, विभु है, तो फिर मुझे शोक हो क्यों हो रहा है" इस प्रश्न का समाधान करना दूसरा लक्ष्य है।

सचमुच समस्या बडी जटिल है। आत्मा व्यापक है तो शोक नहीं होना चाहिए, यदि शोक होता है तो आत्मा व्यापक नहीं हो सकता। साथ ही में आत्म-व्यापकता के सम्बन्ध में बतलाए गए पूर्वोक्त प्रत्यक्षादि प्रमाणों की भी अवहेलना नहीं की जा सकती, उधर प्रत्यक्षानुभूत शोक भी तिरोहित नहीं किया जा सकता। अर्जुन की आशङ्का का अभिनय दो प्रकार से किया जा सकता है। एक जिज्ञासादृष्टि से, दूसरा व्यावहारिकदृष्टि से। आत्मा की व्यापकता से प्रभावित अर्जुन शिष्यबुद्धि से जिज्ञासा करता है कि भगवन् ! आत्मा निर्द्वन्द्व-व्यापक है तो फिर शोक क्यों एवं किस को होता है ? यही जिज्ञासादृष्टि है। अर्जुन कहता है, भगवन् ! आप कहते हैं,-"आत्मा को व्यापक, शाश्वत एवं शरीर को परिच्छिन्न, अशाश्वत समझता हुआ शोक का परित्याग कर ? परन्तु मैं क्या करूँ। व्यापक समझते हुए भी तो मुझे शोक हो रहा है। प्रकृतिसिद्ध शोक मेरे से रोका नहीं जाता। बस प्रकृत के दो श्लोकों से भगवान् ने इन्हीं दोनों दृष्टियों का समाधान किया है।

जब कि आत्मा व्यापक है, द्वन्द्वातीत है तो फिर इसे शोक होता ही क्यों है ? पहले हमें इस प्रश्न की मीमांसा करनी पड़ेगी। इसके लिए **मात्रास्पर्शविज्ञान** का अन्वेषण करना पड़ेगा। पूर्व में यह बतलाया जा चुका है कि अमृतात्मा नाम से प्रसिद्ध परमात्मा ही (५) प्रज्ञा, (५) प्राण, (५) भूत, (१) मन, (१) बुद्धि इन सत्रह परिग्रहों से युक्त हो कर भूतात्मस्वरूप में परिणत हो जाता है। इसी आधार पर भोक्तृ लक्षण इस भूतात्मा का **"आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं भोक्तेत्याहुर्मनीषिणः"** यह लक्षण किया जाता है। पहले **"मात्रा"** का विचार कीजिए। भौतिकसम्पत्ति को ही विज्ञानभाषा में **"मात्रा"** कहा जाता है। इस भूतवर्ग की जननी **माया** नाम का बलविशेष है। **"मिमीते-सा माया"-'मीयते-अनया सा माया"** इत्यादि निर्वचनों के अनुसार असीम को ससीम बना देने वाला बलविशेष ही माया है। यह **माया महामाया, योगमाया, ब्रह्म-माया, विष्णुमाया, शिवमाया** आदि भेदों से अनेक भागों में विभक्त है। मायाबल के गर्भ में-**जाया-धारा-आप-अम्भ-यक्ष-हृत्-सत्य-सूत्र-ऋत** आदि अनेक बल विचरण करते रहते हैं। जब तक मायाबल का उदय नहीं होगा, तब तक तो इतस्ततः आलोडित रहते हुए इन बलों को संसृष्ट होने का अवसर नहीं मिलता। बलों की इसी प्रारम्भिक अवस्था को दार्शनिक लोग-**"परमाणु"** नाम से व्यवहृत करते हैं। मायाबल के उदय से परमाणुरूप सब बल एक सीमा से सीमित हो जाते हैं। फलतः इन्हें इतस्ततः विचरण करने का पर्य्याप्त धरातल नहीं मिलता। सब परस्पर में संसृष्ट हो जाते हैं। यही चितिसम्बन्ध है। इसी से भूतभाग का उदय होता है। मायाबल की कृपा से संसृष्ट भूतवर्ग ही **"मात्रा"** है। इन का जन्म सीमित माया के गर्भ में हुआ है, इसीलिए इनमें भी वह मितिधर्म्म संसक्त रहता है।

मायावत् मायामयी मात्राएँ ( भूत ) भी सीमाभाव की प्रवर्त्तिकाएँ हैं। इसीलिए जिस व्यक्ति का भौतिक-सम्पत्ति से अधिक स्नेह हो जाता है, जो व्यक्ति भूतसम्पत्ति का अभिमान करने लगता है, उसके सम्बन्ध में प्रान्तीय भाषा में-**अजी ! इन्हें कहीं से "माया" मिल गई है कुछ "मात्रा" पास में हो गई है**-यह किंवदन्ती प्रचलित है। इससे हमें बतलाना यही है कि माया और मात्रा दोनों अपरिमित को परिमत करने में समान धर्म्मानुयायिनी हैं। '**मात्रा**" खण्ड का नाम है। खण्डभाव ही तो अखण्ड को खण्डवत् बनाता है। सभी भूतक्षर के कूट ( राशि ) हैं। अनेकखण्डों से ही तो कूट बनता है। ऐसी स्थिति में खण्डात्मक भूतों को अवश्य ही **"मात्रा"** कहा जा सकता है। मात्राशब्द में-**"म्-आ-त्-र-आ"** यह विभाग है। तकार को टकार बना डालिए। मात्रा **"माट्रा"** बन जायगी। उच्चारण दोष से यही माट्रा आगे जाकर "मेटर" कहीं जाने लगेगी। पश्चिमी विद्वान् जिसे **"मेटर"** (Matter) कहते हैं, पूर्वी-विद्वान् उसे ही **"मात्रा"** कहते हैं। भौतिकवर्ग ही मात्रा है, भूत ही "मेटर" है। यह भूतवर्ग प्रधानरूप से **पृथिवी, जल-तेज-वायु-आकाश** भेद से पाँच भागों में विभक्त है।

इन पाँचों भूतों का अध्यात्मसंस्था के साथ समन्वय कीजिए। **१-शब्द**, २-**श्रोत्र**, ३-**शरीरछिद्र** इन तीनों का आकाश से सम्बन्ध है। **१-प्राण**, २-**चेष्टा**, ३-**स्पर्श** यह तीनों वायु की विभूतियाँ हैं। **१-रूप**, २-**चक्षु**, ३-**विपाक** (जठराग्नि), ये तीनों तेज के गुण हैं। **१-रस**, २-**रसना**, ३-**स्नेह** ये तीनों जल के विवर्त्त हैं। १-**घ्रेय**, २-**घ्राण**, ३-**शरीर** ये तीनों भूमि के गुण हैं। इन १५ गुणों की समष्टि का नाम ही इन्द्रिय-ग्राम है। यही आध्यात्मिक पाञ्चभौतिक विवर्त्त है। इस प्रकार शरीरसंस्था में ५ भूतों के साथ ३-३-के हिसाब से १५ विवर्त्त हो जाते हैं। इन्हीं का दिग्दर्शन कराती हुई उपनिषत् श्रुति कहती है—

**यानि पञ्चधा त्रीणि त्रीणि तेभ्यो न ज्यायः परमन्यदस्ति ।**
**यस्तद्वेद स वेद सर्वं सर्वा दिशो बलिमस्मै हरन्ति ।।**[1]

| १-आकाशम् | २-वायुः | ३-तेजः | ४-जलम् | ५-पृथिवी |
|---|---|---|---|---|
| ↓ | ↓ | ↓ | ↓ | ↓ |
| १-शब्दः | १-प्राणः | १-रूपं | १-रसः | १-घ्रेयं |
| २-श्रोत्रम् | २-चेष्टा | २-चक्षुः | २-रसनम् | २-घ्राण म् |
| ३-खानि | ३-स्पर्शः | ३-विपाकः | ३-स्नहेः | ३-शरीरम् |

( म० शान्ति-मोक्ष० पर्व २४८ अ० ) ।

१ छा० उप० २।२१।३-४ ।

प्रकारान्तर से विचार कीजिए। शरीर-अवकाशात्मक आकाश (शरीर-छिद्र), श्रोत्रेन्द्रिय, शब्द ये सब आकाश के गुण हैं। गमन, प्राणन, अपानन, त्वगिन्द्रिय, स्पर्श ये सब मारुतात्मक हैं। ताप, पाक, प्रकाश, चक्षुरिन्द्रिय, रूप ये सब तेजोमय हैं। प्रक्लेद, क्षुद्रता, स्नेह, असृक्, मज्जा, और-और स्निग्ध पदार्थ ये सब आपोमय हैं। अस्थि, दंत, नख, श्मश्रु, रोम, केश, शिरा, स्नायु, चर्म्म, घ्राणेन्द्रिय, गन्ध ये सब पृथिवीमय हैं। ( देखिए महा० शा० मोक्ष० २५२ अ०)। साथ ही में–"**उत्तरेषुगुणाः सन्ति सर्वसत्त्वेषु चोत्तराः**" इस अभियुक्तसिद्धान्त के अनुसार उत्तर-उत्तर के भूतों में पूर्व-पूर्व के भूतगुणों का समावेश रहता है। तात्पर्य्य इसका यह हुआ कि–शब्दमात्र आकाश का गुण है। शब्द-स्पर्श-वायु में प्रतिष्ठित हैं। शब्द-स्पर्श रूप-तेज में प्रतिष्ठित हैं, शब्द-स्पर्श-रूप-रस ये चार गुण पानी में प्रतिष्ठित हैं, शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध–ये पाँच गुण पृथिवी में प्रतिष्ठित हैं। प्रधानता उक्त पाँच भूत मात्राओं की ही समझनी चाहिए। जैसा कि निम्नलिखित वचन से स्पष्ट है—

**वायोः स्पर्शो, रसोऽद्भ्यश्च, ज्योतिषो रूपमुच्यते।**
**आकाशप्रभवः शब्दो गन्धो भूमिगुणः स्मृतः॥**[1]

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | १ | | | | |
| १–आकाशे– | शब्दः | | | | |
| | १ | २ | | | |
| २–वायौ– | शब्दः– | स्पर्शः | | | |
| | १ | २ | ३ | | |
| ३–तेजसि– | शब्दः– | स्पर्शः– | रूपम् | | |
| | १ | २ | ३ | ४ | |
| ४–जले– | शब्दः– | स्पर्शः– | रूपम्– | रसः | |
| | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| ५–भूमौ– | शब्दः– | स्पर्शः– | रूपम्– | रसः– | गन्धः |

महर्षि **कौषीतकि** के मतानुसार मात्राविभाग दूसरे प्रकार से ही द्रष्टव्य है। मात्राओं का अधिष्ठाता **सर्वेन्द्रिय-अनिन्द्रिय-अतीन्द्रिय** आदि विविध नामों से प्रसिद्ध **प्रज्ञान** नामक चान्द्रमन ही है। इस चान्द्रमन में **चित्-सोम-इन्द्रप्राण** ये तीन तत्त्व हैं। सोम वीध्र-पदार्थ है। इसमें आदर्शवत् प्रतिबिम्ब ग्रहण योग्यता है। अतएव विज्ञानसहकृत ( बुद्धिसहकृत ) चिदात्मा का इस वीध्र-सोम पर उसी प्रकार प्रतिबिम्ब प्रतिबिम्बित होता है, जैसे कि अधिदैवतमण्डल में सोममय, अतएव वीध्र चन्द्रमा पर सूर्य्य-ज्योति का प्रतिबिम्ब पड़ता है। इस चित्प्रतिबिम्ब में ज्योति और चित् दो भाग हैं। चित् ज्ञान है, ज्योति प्राणरूप क्रियातत्त्व है। बुद्धि में ज्ञान का भाग चिदंश है, ज्योति का भाग-प्राण है। इसी प्राण

१ ( महा० शा० मो०पर्व २४८ अ०, गणपत कृष्णाजी संस्करण शाके १७८५. एवं पूना० सं० शा० पर्व २३६ अ० )।

को इन्द्र कहा जाता है । इस इन्द्रप्राणमय चिदंश का सोम के साथ सम्बन्ध होता है । सोम चमक पड़ता है । यही सोम-चित्-प्राण की समष्टि प्रज्ञानमन है । विज्ञान (बुद्धि) की कृपा से प्रज्ञान में चित्-प्राण का आगमन हुआ है, फलतः सिद्ध हो जाता है कि प्रज्ञान मन जब तक विज्ञानघनाबुद्धि के साथ युक्त रहता है, तभी तक वह प्रज्ञान बना रहता है । इसी अभिप्राय से-"**सोऽयं प्रज्ञानात्मा विज्ञानात्मना सम्परिष्वक्तो विज्ञानघन एव**" यह कहा जाता है । कहना यह है कि प्रज्ञान-मन में जो सोम का अंश है, वह तो भूतरूप **अर्थ** भाग है । चिदंश **ज्ञान** है, प्राण-भाग क्रिया है । ज्ञान-क्रिया-अर्थ की समष्टि प्रज्ञान है । इन तीनों में चिदंश और प्राण की समष्टि को तो "**प्रज्ञात्मकप्राण**" कहा जाता है । दोनों दो हैं, परन्तु दोनों का तादात्म्यभाव को लक्ष्य में रख कर कौषीतकि कहते हैं—

**यो वै प्राणः सा प्रज्ञा, या वा प्रज्ञा स प्राणः ।**
**स ह ह्येतावस्मिन् शरीरे वसतः सहोत्क्रामतः ॥**[1]

सम्पूर्ण इन्द्रियवर्ग, सम्पूर्ण भूतवर्ग प्रज्ञा-प्राणात्मक उक्त प्रज्ञान मन से ही संचालित रहता है । इस प्रज्ञान का विकास **चित्-प्राण-भूत** तीन तरह से होता है । चित् प्रज्ञा भाग है, यही **प्रज्ञामात्रा** है । प्राण क्रियाभाग है, यही **प्राणमात्रा** है । भूत अर्थ-भाग है, यही **भूतमात्रा** है । कौषीतकि के मतानुसार भूतमात्रा १० हैं, इन भूतमात्राओं के भेद से प्रज्ञागतभूत भाग भी १० भागों में विभक्त हो जाता है । भूत-भेद से प्राणभाग भी १० ही भागों में विभक्त हो जाता है । फलतः प्रज्ञा के भी १० ही अवान्तर विभाग हो जाते हैं । प्रज्ञाभाग **मन** है, प्राणभाग **इन्द्रियाँ** हैं, भूतभाग **विषय** है । यही सारा भूत-भौतिक प्रपञ्च है ।

**वाक्** नाम की इन्द्रिय प्रसिद्ध है । जिह्वा इसका आलम्बन है । तत्तद्विषयों के नामों का उच्चारण करना ही इसका मुख्य काम है । प्रज्ञानमन से सहकृत वागिन्द्रिय नाम-रूप विषयों का उपभोग किया करती है । दूसरी **प्राण** नाम की **प्राणेन्द्रिय** है । यद्यपि सभी इन्द्रियाँ प्राणात्मिका हैं, तथापि किसी कारण विशेष से घ्राणेन्द्रिय को **प्राण** नाम से ही व्यवहृत किया जाता है । वह कारण है—मुख्यता । प्राणों की **अहंश्रेयस्त्वविद्या** में यह निश्चय कर दिया गया है कि सब इन्द्रियों में नासाप्राण ही मुख्य, अतएव सर्वज्येष्ठ, एवं सर्वश्रेष्ठ है । इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यह है कि इतर इन्द्रियप्राण जब सुषुप्ति-काल में अपना व्यापार छोड़ते हैं—तब भी यह प्राणेन्द्रिय श्वासनिश्वासलक्षण अपना व्यापार करती रहती है । साथ ही में इतर इन्द्रियों के बिना जीवात्मा शरीर में प्रतिष्ठित रह सकता है, परन्तु इस नासिक्य उद्‌गीथ प्राण के बिना जीवनधारण असम्भव है । ततद्विषयों के गन्धों का ग्रहण करना इस प्राणेन्द्रिय का मुख्य काम है । प्रज्ञानमनसहकृत घ्राणरूप यह प्राणेन्द्रिय गन्धों का अनुभव किया करती है । तीसरी चक्षुरिन्द्रिय है । रूप इसका भोग्य विषय है । चौथी श्रोत्रेन्द्रिय है, शब्दश्रवण इसका भोग्यविषय है । जिह्वा में ही **रसनेन्द्रिय** प्रतिष्ठित है । **अन्नरस** इसका भोग्य विषय है । हस्त भी प्रज्ञान का एक अंग है । **कर्म्म** इसका

---

१ कौ० ब्रा० उप० ३।३ ।

भोग्य विषय है, शरीररूप भोगायतन भी एक अंग है। सुख-दुःख इसके भोग्य विषय है। उपस्थ एक स्वतन्त्र अंग है। आनन्द, रति, प्रजाति ये तीन इसके विषय हैं। पाद नामक अंग का विषय गति है। अनुकूल प्रतिकूल वेदना का अनुभव करने वाला प्रज्ञारूप इन्द्रियमन भी एक उसी प्रज्ञान का अङ्ग है। बौद्धिक व्यापार, विज्ञातव्य काम इसके विषय हैं। इन १० ही पर्वों में प्रज्ञानमन का सहयोग प्रत्येक दशा में आवश्यक है। जैसाकि-**"नहि प्रज्ञापेता वाक्-नाम किंचन प्रज्ञापयेत्, अन्यत्र मे मनोऽभूदित्याह"** इत्यादि से स्पष्ट है।




दार्शनिक दृष्टि से विचार कीजिए। दार्शनिक-लोग ५ ज्ञानेन्द्रियाँ मानते हैं, ५ कर्म्मेन्द्रियाँ मानते हैं। इन १० के अतिरिक्त ज्ञानेन्द्रियों में ही मन को ६ठी इन्द्रिय और मानते हैं। इस प्रकार इनके मतानुसार ११ इन्द्रियाँ हो जाती हैं। श्रोत्र, घ्राण, रसना, चक्षु, त्वक् ये पाँच तो ज्ञानेन्द्रियाँ हैं। वाक्,

पाणि, पाद, पायु, उपस्थ ये पाँच कर्म्मेन्द्रियाँ हैं । मन ६ठा, अथवा ग्यारहवाँ है–**'मनः षष्ठानीन्द्रियाणि'** । वैदिक विज्ञान के अनुसार इन सब का **वाक्-प्राण-चक्षु-श्रोत्र-मन** इन पाँच ही इन्द्रियों में अन्तर्भाव हो जाता है । वाक् से शब्दकर्म्म करने वाली वागिन्द्रिय का, अन्नरस भोग करने वाली रसनेन्द्रिय का–दोनों का ग्रहण है । प्राण ही कर्म्म की विकास भूमि है । अतः कर्म्मप्रधान पाणि-पाद-पायु-उपस्थ-इन चारों कर्म्मेन्द्रियों का एवं घ्राण नाम की ज्ञानेन्द्रिय का प्राणेन्द्रिय में अन्तर्भाव हो जाता है । त्वगिन्द्रिय का मन में अन्तर्भाव है । यह इन मात्राओं का एक स्वतन्त्र ही विभाग है । इन सब मात्राओं के सम्बन्ध में यह ध्यान अवश्य रखना चाहिए कि ज्ञानेन्द्रियों में प्रज्ञामात्राएँ प्रधान रहती हैं एवं कर्म्मेन्द्रियों में प्राणमात्राएँ प्रधान रहती हैं । इस मात्राभेद का मूलकारण मात्रारूप पञ्चभूत ही हैं । वास्तव में मात्रा शब्द भूत-भाग से ही सम्बन्ध रखता है । भूत के सम्बन्ध से ज्ञान (प्रज्ञा) और प्राण को भी मात्रा रूप में परिणत हो जाना पड़ता है । यह मात्राभाव परिच्छन्न होता हुआ, नानाभावात्मक बनाता हुआ मृत्यु रूप है । परिच्छेद और नानात्व ही मृत्यु का स्वरूपधर्म्म है ।

प्रत्येक वैषयिकज्ञान में उक्त तीनों मात्राओं का समावेश होता है । तीनों के समन्वय से ही तात्कालिक प्रत्यय (ज्ञान) का उदय होता है । "**घटमहं जानामि**" इस घटज्ञान में **घट, जानने वाला, जनाने वाला**–ये तीन वृत्तियाँ हैं । घट भूतमात्रा है । जानने वाला प्रज्ञाभाग है । जनाने वाला प्राज्ञभाग है । यही गीताशास्त्र के अनुसार क्रमशः **ज्ञेय-ज्ञान-ज्ञाता** है । कर्म्मेन्द्रियों में येही तीनों-कर्त्ता-कर्म-करण नाम से व्यवहृत होते हैं । दार्शनिकलोग इन्हीं तीनों को **अन्तःकरणावच्छिन्न चैतन्य, अन्तःकरणवृत्यवच्छिन्न चैतन्य, विषयावच्छिन्न चैतन्य**–इन नामों से व्यवहृत करते हुए इन तीनों के समन्वय से प्रत्ययोत्पत्ति मानते हैं । प्रत्येक ज्ञान किंवा कर्म त्रिभावापन्न रहता है, यह सर्वथा निर्विवाद है । जानने वाला आत्मा (प्रज्ञानयुक्त आत्मा) है, जनाने वाली इन्द्रियाँ हैं, जानने की चीजें विषय हैं । तीनों के समन्वय से तात्कालिक अपूर्वज्ञान का उदय होता है । यदि यह ज्ञान अनुकूल होता है तो मन में–"**अहंसुखी**" इस प्रत्यय का उदय होता है, प्रतिकूल ज्ञान में "**अहंदुःखी**" इस भाव का उदय होता है । अब प्रश्न हमारे सामने यह उपस्थित है कि सुख और दुःख सत्तासिद्ध पदार्थ हैं, अथवा भातिसिद्ध ।

यदि आप जरा सूक्ष्म दृष्टि से विचार करेंगे तो आपको इनकी काल्पनिकता में जरा भी सन्देह न रहेगा । सुख-किंवा दुःख का उदय तात्कालिक है । न तो विषय में दुःख है, न आप में दुःख है, न इन्द्रियों में दुःख है, दुःख है तीनों के समन्वय में । शर्करा में कभी मिठास नहीं है । न मिठास आपकी जिह्वा में है । न मिठास आपके आत्मा में है । आत्मा-शर्करा-जिह्वा तीनों की मात्राओं के संयोग से तत्काल मधुररस का उदय होता है । इससे में आप संयोगज सुख किंवा आनन्द का अनुभव करने लगते हैं । यदि संयोग प्रवर्त्तक तीनों मात्राओं में कोई दोष रहता है तो उक्त मधुर रस का उदय नहीं होता । ज्वर पीड़ित को प्रत्येक वस्तु कटु क्यों लगती है ? एक व्यक्ति मिर्च से किसी प्रकार की तिक्तता का अनुभव नहीं करता, परन्तु एक स्पर्शमात्र से अश्रुपात करने लगता है । क्यों ? यदि तिक्ततागुण मिर्च में सत्तासिद्ध है तो फिर सबको समान रूप से उसका अनुभव होना चाहिए था । परन्तु नहीं होता । इसी लिए हम कह सकते हैं कि स्वादु-अस्वादु-सुख-दुःख-अच्छा-बुरा-अनुकूल-प्रतिकूल–ये सब तात्कालिक हैं,

संयोगज हैं । अशाश्वत हैं । एक बच्चे को डॉक्टर शीतला का निरोध करने के लिए टीका लगाता है । बच्चे को पीड़ा न हो, इसलिए एक व्यक्ति उस बच्चे का खिलोनों से–अहा देख यह मोटर आई, यह बन्दर आया, ऐसे-ऐसे उपलालनों से उसके मन की वृत्ति को दूसरी ओर आकर्षित करता रहता है । परिणाम यह होता है कि बच्चे को पीड़ा का अनुभव नहीं होता । हँसी-हँसी में सब काम हो जाता है । कारण स्पष्ट है । मात्राओं का संयोग ही तो कष्ट का जनक था, उसे दूसरी ओर अनुगत कर दिया । इन्हीं सारी परिस्थितियों के आधार पर आपको यह विश्वास करना पड़ेगा कि शीतोष्ण-सुख दुःखादि जितने द्वन्द्व भाव हैं, सब मात्राओं के स्पर्श से तत्काल उदित होने वाले अशाश्वत धर्म्म हैं । इन्हें सत्तासिद्ध मान बैठना महामूर्खता है ।

आत्मा अव्ययपुरुष है । वह स्वस्वरूप से सर्वथा असंग है । परन्तु प्रकृति-विकृति-बुद्धि-मन-मात्रा-आदि परिग्रहों से सीमितवत् बनता हुआ, भूतानुषक्त बनता हुआ थोड़ी देरके लिए वह अपनी व्यापकता भूल जाता है । परमात्मा की इसी परिच्छिन्न अवस्था का नाम "**भूतात्मा**" है । जैसा कि निम्नलिखित वचनों से स्पष्ट है—

**पुरुषः प्रकृतिर्बुद्धिर्विषयाश्चेन्द्रियाणि च ।**
**अहंकारोऽभिमानश्च समूहो भूतसंज्ञकः ।।**[1]

एक पानी का पात्र भरा हुआ है । उस पर सूर्य्य का प्रतिबिम्ब प्रतिष्ठित है । पानी आधार है, प्रतिबिम्बित सूर्य्य आधेय है । परमार्थदृष्टि से यद्यपि प्रतिबिम्ब और पानी का परस्पर में कोई सम्बन्ध नहीं है । यदि है भी तो असङ्ग सम्बन्ध । पानी के साथ प्रतिबिम्ब की हृद्-ग्रन्थि नहीं है । तथापि व्यवहारदृष्टि से दोनों का सम्बन्ध मानलिया जाता है । सीधे शब्दों में (इसी व्यवहारदृष्टि की अपेक्षा से) यों कहा जा सकता है कि पानी के साथ प्रतिबिम्ब का स्पर्श है । यह वस्तुस्थिति है । हम आपसे कहते हैं कि पानी का तो स्पर्श न हो और फिर आप किसी उपाय से उस प्रतिबिम्बित सूर्य्य में हलचल पैदा करदें । क्या आप ऐसा कर सकेंगे ? सर्वथा असंभव । आप, वायुव्यापार द्वारा तब तक प्रतिबिम्ब में कोई भी क्षोभ उत्पन्न नहीं कर सकते, जब तक कि पानी को क्षुब्ध न कर दिया जाय । ठीक यही परिस्थिति यहाँ समझिए । मात्रामय, बुद्धिसंयुक्त प्रज्ञानमन सोममय है । सोम पानी की ही अवस्थाविशेष है । शरीररूपपाञ्चभौतिकपात्र में बुद्धि, मात्रायुक्त, किंवा तन्मय सोमात्मक मनोमय पानी भरा हुआ है । इस पानी पर व्यापक परमात्मा प्रतिबिम्ब रूप से प्रतिष्ठित हो रहा है । दोनों का (काल्पनिक) स्पर्श सम्बन्ध है । बाहर के विषयोपभोग वायुस्थानीय हैं । यह वायुरूप विषय सेन्द्रिय मनरूप जल में बिना क्षोभ पैदा किए, प्रयत्न सहस्रों से भी उस चिदाभासलक्षण आत्मा में किसी प्रकार का क्षोभ उत्पन्न नहीं कर सकते । सच पूछिए तो आत्मा में किसी भी अवस्था में क्षोभ नहीं होता । पानी हिलता है, इसलिए प्रतिबिम्ब हिलता सा मालूम पड़ता है । आप प्रतिबिम्ब को न जला सकते, न काट सकते, न दूषित कर सकते, न क्षुब्ध कर सकते । सुख-दुःखादि तात्कालिक भावों का मात्रायुक्त मन के साथ सम्बन्ध है । उधर

१ महा. शा. मो. पर्व २०५ अ. गणपत कृष्णाजी संस्करण शाके १७८५ ।

मन आत्मा के साथ सन्निहित है । अतः इसके क्षोभ से भूतात्मा क्षुब्ध सा प्रतीत होने लगता है । यही तो दार्शनिकों का **अध्यास** (भ्रान्ति) है । मन के क्षोभ से आत्मा क्षोभ की भ्रान्ति में पड़ जाता है । तन्निवृत्यर्थ मनोवृत्ति का आत्मा के साथ असम्बन्ध मानना ही उचित है । सब से बडी चिकित्सा तो है–मन को उस ओर से हटाते रहने का अभ्यास करते रहना । शोक का जितना चिन्तन किया जायगा, वह उतना ही अधिक क्षोभ पैदा करेगा । बुद्धियोग द्वारा इन द्वन्द्वभावों की तात्कालिकता का विमर्श करते हुए इन की ओर से उदासीन रहना ही शोकनिवृत्ति की महा चिकित्सा है । जैसाकि शोकचिकित्सक कहते हैं—

**दुःखोपघाते शारीरे मानसे चाप्युप स्थिते ।**
**यस्मिन्न शक्यते कर्तुम् यत्नस्तं नानुचिन्तयेत् ॥१॥**[1]

**भैषज्यमेतद्दुःखस्य यदेतन्नानुचिन्तयेत् ।**
**चिन्त्यमानं हि चाभ्येति भूयश्चापि प्रवर्त्तते ॥२॥**[1]

**प्रज्ञया मानसं दुःखं हन्याच्छारीरमौषधैः ।**
**एतद्विज्ञानसामर्थ्यं न बालैः समतामियात् ॥३॥**[1]

**अनित्यं यौवनं रूपं जीवितं द्रव्यसंचयः ।**
**आरोग्यं प्रियसंवासो गृध्येत्तत्र न पण्डितः ॥४॥**[1]

**न जानपदिकं दुःखमेकः शोचितुमर्हसि ।**
**अशोचन् प्रतिकुर्वीत यदि पश्येदुपक्रमम् ॥५॥**[1]

**सुखाद्बहुतरं दुःखं जीविते नास्ति संशयः ।**
**स्निग्धस्य चेन्द्रियार्थेषु मोहान् मरणमप्रियम् ॥६॥**[1]

**परित्यजति यो दुःखं सुखं वाप्युभयं नरः ।**
**अभ्येति ब्रह्म सोऽत्यन्तं न ते शोचन्ति पण्डिताः ॥७॥**[1]

**ज्ञानं ज्ञेयाभिनिर्वृत्तं विद्धि ज्ञानगुणं मनः ।**
**प्रज्ञाकरणसंयुक्तं ततो बुद्धिः प्रवर्त्तते ॥८॥**[1]

---

१ महा० शा० मो० पर्व २०५ अ० गणपत कृष्णाजी संस्करण शाके १७८५ ।

**यदा निर्गुणमाप्नोति ध्यानं मनसि पूर्वजम् ।**
**तदा प्रज्ञायते ब्रह्म निकषं निकषे यथा ॥९॥**[1]
**मनस्त्वपहृतं पूर्वमिन्द्रियार्थनिदर्शकम् ।**
**न समक्षगुणापेक्षिनिर्गुणस्य निदर्शकम् ॥१०॥**[1]

"शोक आत्मा का धर्म्म नहीं है, अपितु मात्रास्पर्श जनित द्वन्द्वभावों से शोक-भाव का उदय होता है"। इससे भगवान् को यही बतलाना है कि-शोकावसर उपस्थित होने पर शोक अवश्य होता है। परन्तु इस सम्बन्ध में तुझे यही बतलाना चाहता हूँ कि शोक तात्कालिक पदार्थ है। साथ ही में इसका मात्रास्पर्श से सम्बन्ध है। आत्मा की इससे कोई हानि नहीं होती। शोक होने से आत्मा की व्यापकता में सन्देह करना अनुचित है। इन्द्रियधर्म्मों को आत्मा के साथ सम्बद्ध समझना यह सामान्य मनुष्यों का काम है। पण्डित वह है कि जो आत्मा को भूतपृथग्भावदृष्टि से असंग समझता हुआ मात्राजनित अशाश्वत सुखदुःखादि द्वन्द्वों की उपेक्षा करता रहता है। शोक को दूर करने का उपाय शोक नहीं है, अपितु शोक की उपेक्षा करते हुए आत्मविवेक का अभ्यास करते रहना ही पुरुषार्थ है। **शीत-ग्रीष्म** यह प्राकृतिक द्वन्द्व है, **सुख-दुःख** कृत्रिम द्वन्द्व है। भगवान् ने इन दोनों द्वन्द्वों का ग्रहण करते हुए इतर प्राकृतिक, कृत्रिम सब द्वन्द्वों का ग्रहण कर लिया है। श्लोकपूर्वार्द्ध से भगवान् शोक की तात्कालिकता बतलाते हुए आत्मविवेक का उपदेश देते हैं—

**"मात्रास्पर्शास्तु कौन्तेय ! शीतोष्णसुखदुःखदाः"** ।[2]

अर्जुन कहता है, अच्छा, स्वाभाविक शोक को आप के कथनानुसार मैं आगन्तुक मान लेता हूँ। साथ ही मैं यह भी मान लेता हूं कि ये सब इन्द्रियों के धर्म्म हैं। परन्तु एतावता मेरा क्या उपकार हो गया ? मेरे मानने से ही तो शोक नहीं हट जाता। शोक हो रहा है, हो जाता है, होता है, इसकी क्या चिकित्सा ? श्लोकार्द्ध से भगवान् कृष्ण अर्जुन की इसी आशङ्का का निवारण करते हुए कहते हैं–

**"आगमापायिनोऽनित्यास्तांस्तितिक्षस्व भारत"** ।[3]

न कभी मनुष्य नितान्त सुखी रहता, न नितान्त दुःखी रहता। चक्रवत् सुख-दुःखादि मात्राएँ तत्तद्विशेषपरिस्थितियों में आती रहती हैं, जाती रहती हैं। जिनका गमनागमन स्वाभाविक धर्म्म है, उन्हें नित्य तो किसी भी अवस्था में नहीं कहा जा सकता। मान लीजिए, एक व्यक्ति आज नितान्त दुःखी है। अब यदि वह यह समझ बैठता है कि मैं तो अब सदा दुःखी ही रहूंगा, तो उसका जीवन निरर्थक बन जाता है। उसे विश्वास रखना चाहिए कि आगन्तुक वस्तु कभी नित्य नहीं होती। एक दिन अवश्य दुःख

---

१ महा० शा० मो० पर्व २०५ अ० गणपत कृष्णाजी संस्करण शाके १७८५ ।
२ गीता २।१४ । ३ गीता २।१४ ।

हटेगा, सुख आवेगा। सुख आया, परन्तु इस अभिमान में पड़कर वह कर्त्तव्य से च्युत हो गया। यह और भी बुरा है। इसे ध्यान में रखना चाहिए कि यह सुख भी आगन्तुक है, एक दिन अवश्य ही जाने वाला है। इस प्रकार सुख-दुःख की आगमापायिता को लक्ष्य में रखते हुए पुरुष को सदा अपने कर्त्तव्य कर्म्म में दृढ रहना चाहिए। यदि सुख होना होगा तो वह हो ही जायगा, दुःख होना होगा तो वह भी हो ही जायगा। सुख-दुःख से भागने से ये द्वन्द्व कभी पीछा नहीं छोड़ते। कुछ द्वन्द्व तो ऐसे हैं, जो प्रकृति की प्रेरणा से हमारे ऊपर आक्रमण करते रहते हैं। सर्दी पड़ी, शरीर कांप गया। गर्मी पड़ी– पसीने चूने लगे। वर्षा हुई-वातपित्तकफादिदोष कुपित होगए। अब आप चाहें कि हमें ठंड न लगे, गर्मी न लगे, दोष विकृत न हों तो आपकी यह चाह व्यर्थ है। यही नहीं, यदि आप शान्तिपूर्वक इन प्राकृतिक द्वन्द्वों को सहते रहे तब तो फिर भी ये उत्पात न मचावेंगे। परन्तु–"**अरे सर्दी लगी, अरे गर्मी से मरे**" इस प्रकार इन से दूर भागेंगे तो ये और भी अधिक आक्रमण करेंगे। देखिए न! रात दिन पंखों के नीचे बैठे रहने वाले, तुषार की अहरहः उपासना करने वाले–व्यक्ति तितिक्षा के अभाव से ताप से व्याकुल बने रहते हैं। सर्दी में आपादमस्तक वस्त्रवेष्टन से भी इन्हें सन्तोष नहीं होता। उधर एक कृषक तितिक्षा के प्रभाव से सर्दी-गर्मी योंही निकाल देता है। यदि स्वास्थ्य दृष्टि से विचार किया जायगा तो एक सभ्यनामधारी नागरिक की अपेक्षा एक ग्रामीण व्यक्ति आपको अधिक सन्तुष्ट एवं स्वस्थ मिलेगा। और फिर बात तो यह है कि सुख-दुःखादि का आक्रमण हमारे रोके रुकता भी तो नहीं। शोक होना होगा, हो ही जायगा। अब यदि शोक की चर्वणा में ही हम बैठे रहें तो शोक कम होने की अपेक्षा और बढेगा। साथ ही में हम अपने आवश्यक कर्त्तव्यपालन में भी शिथिल हो जायेंगे। इसलिए हमें शोक-हर्षादि द्वन्द्वों को सहने की आदत डालनीं चाहिए। बर्दाश्त का माद्दा पैदा करना चाहिए। यही शोक को कम करने का उपाय है।

किसी बन्धु के मर जाने पर, धन छिन जाने पर, मन पर एक बार सहसा बडा आघात होता है। जो आघात पहिले क्षण में रहता है, दूसरे क्षण में उसका अभाव है। इसी प्रकार ज्यों-ज्यों दिन निकलते जाते हैं, त्यों त्यों सहते सहते आघात कम होता जाता है, कालान्तर में आघातजनित दुःख एकान्ततः विलीन हो जाता है। यही अवस्था सुख की है। किसी ने १० हजार रुपय्ये दिए, अथवा पुत्र उत्पन्न हुआ, क्षणमात्र के लिए मन में समृद्धानन्द का उदय होता है। ज्यों ज्यों दिन व्यतीत होते हैं, यह उछाल शान्त होती जाती है। कालान्तर में हम फिर वह के वही रह जाते हैं। किसी नई वस्तु पर जब हम प्रथम प्रथम दृष्टिपात करते हैं तो मन में उसे बार बार देखने की उत्कण्ठा होती है। एक-दो-दस-बीस बार देखने से क्रमिक अभ्यासवश कालान्तर में उत्कण्ठा अपने आप शान्त हो जाती है–"**अतिपरिचयादवज्ञा**"। यह प्रकृति का एक स्वाभाविक नियम है। शोक-हर्ष-उत्कण्ठा-जिज्ञासा समय पाकर उठती हैं, समय पर शान्त हो जाती हैं। इस प्रकृतिसिद्ध नियम में आप यदि कृत्रिम प्रयत्न का समावेश कर देंगे तो तत्काल अथवा प्राकृतिक काल की अपेक्षा कम समय में ही शोक-हर्षजनित क्षोभ शान्त हो जायगा। यदि यह अभ्यास सिद्ध हो जायगा, दूसरे शब्दों में यदि तितिक्षा का अन्तःकरण में उदय हो जायगा तो प्रत्याघात काल में भी दुःख का उदय न होगा। हम प्रत्यक्ष देखते हैं कि एक व्यक्ति जरा से आघात से रो पड़ता है, काम काज छोड़ बैठता है, एक व्यक्ति आघात से थोड़ी देर के लिए क्षुब्ध होता है, परन्तु फिर जल्दी

ही संभल जाता है। एक धीर जरा भी क्षुब्ध नहीं होता। यथापूर्व अपनें कर्त्तव्य पर दृढ़ रहता है। भगवान् कहते हैं कि जब तक इन्द्रिएँ हैं, जब तक इन्द्रियों के साथ विषयों का सम्बन्ध है तब तक संयोग जनित हर्ष-शोक का उदित होते रहना अनिवार्य है। विश्वप्रकृतिसिद्ध प्राकृतिक शोक से उत्पन्न दुःख जनित आघात कभी नहीं रोका जा सकता। हां, तुम अपनी प्रकृति को तितिक्षा के अभ्यास से रोक कर शोक-हर्ष की उपेक्षा कर सकते हो। दूसरा उपाय वैराग्य है। वैराग्य है–अनासक्ति। वैराग्य है–वस्तु विवेक। वैराग्य है–निष्काम कर्म्म का अनुष्ठान। "अभ्यासवैराग्याभ्यां तन्निरोधः"–इस पातञ्जल[1] सिद्धान्त के अनुसार अभ्यास–और वैराग्य के द्वारा ही शोक-हर्षजनित क्षोभ का दमन किया जा सकता है, जैसाकि भगवान् आगे जाकर निम्नलिखित रूप से स्पष्टीकरण करने वाले हैं—

**अभ्यासयोगयुक्तेन चेतसा नान्यगामिना।**
**परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थानुचिन्तयन्॥[2]**

**अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते।[3]**

"शोक होना स्वाभाविक है। परन्तु शोक का सम्बन्ध आत्मा से नहीं, अपितु मात्राओं से, दूसरे शब्दों में मात्रायुक्त भूतात्माओं के साथ है। सभी द्वन्द्व मात्रायुक्त भूतात्मा से सम्बन्ध रखते हैं। इस विवेक ज्ञान से जब तेरी दृष्टि मात्राविरहित अव्यय पर चली जायगी तो तेरा स्वाभाविक शोक अपने आप निवृत्त हो जायगा" वैराग्यबुद्धिलक्षण विवेकज्ञानौपयिक यह पहिला उपाय भगवान् ने पूर्वार्द्ध से बतलाया। "वैराग्य में यदि तू असमर्थ है तो फिर इन्हें अनित्य समझता हुआ इनको सहने की आदत डाल, शोक से घबराकर स्वकर्म्म का परित्याग मत कर" यह अभ्यासरूप दूसरा उपाय उत्तरार्द्ध से बतलाया। इस प्रकार भगवान्ने अब तक शोकनिवृत्ति के अधिकारी भेद से तीन मार्ग बतलाए।

**देहिनोऽस्मिन् यथा देहे कौमारं यौवनं जरा।**
**तथा देहान्तरप्राप्तिर्धीरस्तत्र न मुह्यति॥[4]**

धीर विद्वान् की दृष्टि में आत्मा अजर अमर है, व्यापक है। जो उत्तम मनुष्य आत्मा की इस व्यापकता का अनुभव कर लेते हैं, उन्हें कभी शोक हो ही नहीं सकता।

**मात्रास्पर्शास्तु कौन्तेय शीतोष्णसुख-दुःखदाः।[5]**

यदि मध्यम श्रेणी के मनुष्यों की दृष्टि भूतात्मा पर ही है, तब क्या उपाय? भगवान् कहते हैं, भूतात्मा पर दृष्टि रखने वाले मध्यमाधिकारियों को भी शोक नहीं करना चाहिए। उन्हें आत्मा-और

---

१ पात० यो० सू० १।१२। २ गीता ८।८। ३ गीता ६।३५।
४ गीता २।१३। ५ गीता २।१४।

मात्राओं का विवेक करते हुए यह विचारना चाहिए कि सुखदुःखादि का तो इन्द्रियों के साथ सम्बन्ध है। आत्मा तो स्वस्वरूप से सर्वथा नित्य एवं असंग ही है।

**आगमापायिनोऽनित्यास्तांस्तितिक्षस्व भारत।**[1]

जो प्रथमाधिकारी उक्त वैराग्यलक्षण विवेक करने में भी असमर्थ हैं, उनके शोक को दूर कैसे किया जाय? भगवान् कहते हैं–"यह सर्व साधारण को विदित है कि सुख-दुःख आगमापायी होने से सर्वथा अनित्य हैं। इन्हें कम करने का उपाय है, तितिक्षा। सहने का अभ्यास पैदा करो। कालान्तर में इस अभ्यास से शोक के अवसरों पर भी तुम्हें शोक न होगा।

इस प्रकार लोकसंग्राही भगवान् करुणावश तीनों अधिकारियों के लिए तीन उपाय बतला रहे हैं—

**१–उत्तमाधिकारी** (परमार्थदृष्टिपरायणः) :—

**परमात्मदृष्टि में शोक का आत्यन्तिक अभाव है।**

**२–मध्यमाधिकारी** (व्यावहारिकदृष्टिपरायणः) :—

**भूतात्मवादी को आत्मा और मात्राविवेक से शोक नहीं होता।**

**३–प्रथमाधिकारी** (प्रातिभासिकीदृष्टिपरायणः) :—

**यथाजात को सहनशक्तिद्वारा शोक कम करना चाहिए।**

———o———

उक्त अधिकारी भेद से पाठक प्रश्न करेंगे कि अर्जुन कौनसा अधिकारी था? इसके उत्तर में हम यही कहेंगे कि अर्जुन उत्तमाधिकारी था। अर्जुन सामान्य पुरुष नहीं था। नर का अवतार था। थोड़ी देर के लिए अवश्य ही इसे भूतात्मानुगत मध्यमवर्ग के चक्र में फंस जाना पड़ा था। बस उसी समय भगवान् इसे सावधान करते हैं कि अर्जुन! तू न सामान्याधिकारी सामान्य मनुष्य है, न मध्यमाधिकारी पुरुष है, अपितु तू उत्तमाधिकारी पुरुष श्रेष्ठ है, पुरुषर्षभ है। दुःख-सुख को समान समझने वाले धीर पुरुष श्रेष्ठ को कभी मात्रास्पर्श पीड़ित नहीं कर सकते। परमात्मलक्षण अव्ययरूपअमृत को पहिचान कर, तद्भावापन्न होनेवाला ही तो पुरुषश्रेष्ठ कहलाता है। वही तो अव्यय के दर्शन करता हुआ उत्तमाधिकारी कहलाता है। इस प्रकार–"**यं हि न व्यथयन्त्येते**" इत्यादिरूप से भगवान् अर्जुन को उसी परमात्मभावरूपअव्यय की ओर आकर्षित कर रहे हैं। भगवान् की दृष्टि में यही पथ उत्तमपथ है। उत्तमपथानुगामी ही उत्तमपुरुष के दर्शन का अधिकारी है। वही अव्ययब्रह्म के साथ समता प्राप्त कर सकता है, जैसाकि अभियुक्त कहते हैं—

---

१ गीता २।१४।

दिवाकरो गुणमुपलभ्य निर्गुणो यथाभवेदपगतरश्मिमण्डलः ।
तथा ह्यसौ मुनिरिह निर्विशेषवान् स निर्गुणं प्रविशति ब्रह्म चाव्ययम् ।।[1]

अनागतं सुकृतवतां परां गतिं स्वयंभुवं प्रभवनिधानमव्ययम् ।
सनातनं यदमृतमव्ययं ध्रुवं निचाय्य तत्परममृतत्वमश्नुते ।। [1]

अनादित्वादनंतत्वात्तदनंतमथाव्ययम् ।
अव्ययत्वाच्च निर्दुःखं द्वन्द्वाभावस्ततः परम् ।।[2]

सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षुर्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोषैः ।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः ।[3]

।। इति ज्ञानयोगिनोऽनुशोकानौचित्योपनिषदि्द्वतीयोपदेशः ।।

---

१ महा० शा० मो० पर्व २०६।३१।३२ गणपत कृष्णाजी संस्करण शाके १७८५ ।
२ महा० शा० मो० पर्व २०६।१६ गणपत कृष्णाजी संस्करण शाके १७८५ ।
३ कठोप० २।२।११ ।

# तृतीयोपदेशः

## ३ (क)–अस्ति हि देहभृत्यव्ययात्मनि सदसद्द्वन्द्वे असतः शरीरादेः कार्य्यस्य सत्त्वम्। सतस्तु कारणस्यात्मनो ऽसत्त्वमनुपपन्नमिति विज्ञानसिद्धान्तः।*

**१–नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः।**
**उभयोरपि दृष्टोऽन्तस्त्वनयोस्तत्त्वदर्शिभिः॥** (गीता २।१६)

**[मूलानुवाद]**—"असत् पदार्थ की कभी सत्ता नहीं है एवं सत्पदार्थ का कभी अभाव नहीं है। तत्त्वदर्शी वैज्ञानिकोंने इन दोनों पदार्थों के तात्त्विकस्वरूप को भलीभांति देख लिया है।"

**[भाष्य]**—प्राकृतिकशोकसमुत्थान के लिए भगवान् ने अधिकारीभेद से तीन उपाय बतलाए। इन तीनों में सब से अन्त का उपाय था तितिक्षा। सुखदुःखादि आगमापायी हैं, अतएव अनित्य हैं। साथ ही में इनका समय समय पर आक्रमण होना प्रकृतिसिद्ध नियम है। फलतः इनको सहने का ही अभ्यास करना चाहिए। बात है तो ठीक। परन्तु है बडी जटिल समस्या। सहते जायं, परन्तु कब तक? सहने से जहाँ शोकादि के आघात का अनुभव कम होगा, वहाँ इस अभ्यास के कारण यह हमारी खुराक बन जायगी। संभव है अभ्यास द्वारा थोड़े समय में ही आत्मा में दृढता आ जाय। सम्भव है जीवनपर्यन्त अभ्यास करते रहने पर भी शोक की उच्छित्ति न हो। सच पूछिए तो–"**सहते रहो, सहते सहते शोक अपने आप कम हो जायगा, सहने की आदत पड़जाने से शोक का अनुभव न होगा।**" यह उत्तर बहुत ही साधारण कोटि का है। एक आदमी के बीमारी होती है। डाक्टर कहता है–इञ्जेक्शन लगाने पड़ेंगे। पहिली बार उसे बडी पीड़ा होती है। सहने की आदत हो जाने से वह कुछ समय में आदि हो जाता है।

*–देह धारण करने वाले अव्ययात्मा में प्रतिष्ठित सदसद्द्वन्द्व में असत् शरीर कभी सत् नहीं बन सकता, सत् आत्मा कभी असत् नहीं बन सकता–यह निश्चित सिद्धान्त है। अर्थात् सल्लक्षण आत्मा का कभी अभाव नहीं होता, एवं असल्लक्षण शरीर की कभी सत्ता नहीं होती। वैज्ञानिकों ने पूर्ण परीक्षा के अनन्तर सदसद्द्वन्द्व के सम्बन्ध में अपना उक्त सिद्धान्त प्रकट किया है।

अज्ञानं-तस्य शरणम्" । सुनते हैं, दक्षिण प्रान्त के सुप्रसिद्ध तांतिया भील ने (जोकि तांत्या मामा नाम से प्रसिद्ध था) जब पहले पहल एक पथिक को मारा तो उसे कई दिनों तक शान्ति न मिली । अन्तरात्मा बडा क्षुब्ध रहा । वह अपने बारे में कहा करता था कि मुझे आरम्भ में तो बडा पश्चात्ताप हुआ था, परन्तु उसके बाद मैंने सैकड़ों ही मनुष्यों को मारा होगा परन्तु मुझे कभी क्षोभ नहीं हुआ । उसके चिरकालिक अभ्यास का यही तो फल था । यदि सूक्ष्मदृष्टि से विचार किया जायगा तो सचमुच यह अभ्यासमार्ग एक साधारण मार्ग प्रतीत होगा । लौकिक मनुष्य अज्ञानवश अन्य उपाय करने में असमर्थ हैं । इस दृष्टि से अभ्यासरूपा उक्त तितिक्षा अच्छी है, परन्तु उत्तममार्ग तो यही है कि शोक आक्रमण ही क्यों करें ? इस का एकमात्र उपाय है-**ज्ञानमार्ग/सदसद्विवेक** । यह ध्रुव सत्य है कि तत्त्वज्ञान के पश्चात् शोक के अवसर पर न शोक आक्रमण करता, न हर्ष के अवसर पर सुख का आक्रमण होता । भगवान् इसी तात्त्विकदृष्टि के अनुगामी हैं । इसीलिए तितिक्षाभाव के अनन्तर ही-"**यं हि न व्यथयन्त्येते पुरुषं पुरुषर्षभ**" इत्यादिरूप से उन्होंने ज्ञानयोगसिद्ध तात्त्विक भाव को ही प्रधानता दे डाली है । अर्जुन यदि भगवान् से यह प्रश्न करे कि भगवन् ! इस तितिक्षा की अवधि क्या है ? कब तक सहते रहेंगे ? न मालूम कब अभ्यास सिद्ध होगा ? मुझे तो शोक इस समय हो रहा है । न क्षणमात्र में अभ्यासयोग सिद्ध होगा, न तितिक्षाभाव पैदा होगा । शोक हटेगा नहीं । फलतः युद्ध में प्रवृत्ति होगी नहीं । इस पर भगवान् कहते हैं-**श्रोम्** । ठीक है । इसीलिए तो हमने तुझ से कहा था कि यदि तू वास्तव में शान्ति चाहता है तो मूलद्वन्द्व का उच्छेद कर । पाठकों को स्मरण होगा, हमने **मूल-तूल** भेद से दो प्रकार के द्वन्द्व बतलाए थे । साथ ही में यह भी कहा था कि **सदसद्द्वन्द्व** को ही मूलद्वन्द्व कहा जाता है । इसके आधार पर मात्रास्पर्शादि तूलद्वन्द्व प्रतिष्ठित रहते हैं । यह एक ध्रुव नियम है कि जब तक कारण विद्यमान रहता है, तब तक कार्य की प्रवृत्ति अनिवार्य है । मूलसत्ता अवश्य ही तूलप्रवृत्ति की सञ्चालिका बनी रहती है । ऐसी अवस्था में जब तक मूलद्वन्द्व सुरक्षित है, तब तक तूलद्वन्द्वों का आक्रमण नहीं रोका जा सकता । ऐसी दशा में मूलद्वन्द्व का उच्छेद किए बिना यदि कोई व्यक्ति तूलद्वन्द्वों के उच्छेद की कामना करता है तो यह उसका निरा भोलापन है । सूर्य हो और रश्मिएँ न निकलें-असम्भव । उक्थ हो और अर्क न निकले, यह प्रकृति (स्वभाव) विरुद्ध है । सांसारिक तूलद्वन्द्व रश्मिस्थानीय हैं, सदसद्द्वन्द्व उक्थस्थानीय है । जब तक उक्थ रहेगा, अर्क अवश्य निकलेंगे । फलतः हम इस परिणाम पर पहुंचते हैं कि जब तक मूल द्वन्द्वरूप सदसद्द्वन्द्व रहता है, दूसरे शब्दों में सदसद्द्वन्द्वमूलक, अतएव विशेषभावप्रवर्त्तक, अतएव विशेषभावापन्न विश्वानुगत भूतात्मा पर हमारी दृष्टि रहती है, तब तक सिवाय तितिक्षा के उन मूलद्वन्द्वों की चिकित्सा का और कोई उपाय नहीं है । उक्थ प्रतिष्ठित निर्बाध रूप से तूलद्वन्द्व भूतात्मा पर आक्रमण अवश्य ही करते रहेंगे । इन्हे सहने का अभ्यास करो । यदि यह चाहते हो कि इन तूलद्वन्द्वों का समूल ही विनाश हो जाय तो इसके लिए आपको जिस कारण से ये मूलद्वन्द्व प्रवृत्त हुए हैं, किंवा होते रहते हैं, उसका नाश करना पड़ेगा । कार्यनिरोध के लिए कारण का निरोध करना पड़ेगा । जिस दिन मूलद्वन्द्व उच्छिन्न हो जायगा, उस दिन न रहेगा बांस, न बजेगी बांसुरी । "**छिन्ने मूले नैव शाखा न वृक्षः**" इसी आधार पर लोक में भी यह किंवदन्ती प्रचलित है कि-"**चोर को क्या मारे, चोर की मा को मारे ।**" हां तो निष्कर्ष यह निकला कि तूलद्वन्द्वविनाश के लिए मूलद्वन्द्वविनाश अपेक्षित है । प्रश्न यह है कि जिस

प्रकार तूलद्वन्द्व के आक्रमण को अभ्यास द्वारा भुलाया जाता है, क्या मूलद्वन्द्व के सम्बन्ध में भी तितिक्षा ही करनी पड़ेगी ? भगवान् कहते हैं–नहीं । वहाँ तितिक्षा से काम न चलेगा । कारण, वह तुम्हारे मनोव्यापार एवं बुद्धिव्यापार से परे की वस्तु है । उसका उपाय है एकमात्र–**ज्ञानास्त्र** । केवल तत्त्वज्ञान से ही तुम उस मूलद्वन्द्व का उच्छेद कर सकते हो । ज्ञानमय असि (तलवार) के अतिरिक्त सदसद्द्वन्द्व प्रयत्न-सहस्रों से भी तुम मूलद्वन्द्व को नहीं काट सकते । जब तक मूलद्वन्द्व रहेगा तब तक अवश्य ही तूलद्वन्द्वों का आक्रमण होगा । जब तक तूलद्वन्द्व आते जाते रहेंगे, तब तक अवश्य ही हर्ष-शोक का उदय होता रहेगा । शोकात्यन्तनिवृत्ति का एकमात्र उपाय है–आत्मा के सत्-असत्लक्षण दोनों तत्त्वों का सम्यक् परिज्ञान । यही वास्तविक आत्मज्ञान होगा । इस ज्ञान से मूलद्वन्द्व का विनाश होगा । इसके अतिरिक्त आत्यन्तिक शोकोन्मूलन के अन्य मार्ग का एकान्ततः अभाव है । जैसाकि–"**तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय**" इत्यादि यजुःश्रुति से स्पष्ट है । उपनिषत् श्रुति भी इसी पक्ष का समर्थन करती है । देखिए–

**यदा चर्म्मवदाकाशं वेष्टयिष्यन्ति मानवाः ।**
**तदा देवमविज्ञाय दुःखस्यान्तो भविष्यति ।।**[1]

जिस दिन मनुष्य महाविशाल आकाश को चर्म्मवत् अपने शरीर के चारों ओर लपेट लेंगे, उसी दिन आत्मदेव को बिना पहिचाने दुःख का अन्त होगा । अर्थात् जिस प्रकार आकाश को चर्म्मवत् शरीर के चारों ओर लपेटना सर्वथा असम्भव है, एवमेव बिना सदसद्विवेक लक्षण आत्मज्ञान के दुःख का निरोध करना सर्वथा असंभव है । बस प्रकृत प्रकरण से भगवान् उसी सदसद्विवेक का स्वरूप अर्जुन के सामने रखते हैं ।

सदसद् का स्वरूप बतलावें, इसके पहले पाठकों को हम यह बतला देना चाहते हैं कि गीता व्याख्याताओं ने इस श्लोक को **आत्मसत्यत्व** एवं **जगन्मिथ्यात्त्व** का प्रतिपादक मानने की चेष्टा की है । हम इस पक्ष से कभी सहमत नहीं है । हमारी दृष्टि में आत्मा भी सत्य है, विश्व भी सत्य हैं । सत् आत्मा भी सत्य है, असत् विश्व भी सत्य है । इन दोनों का द्वन्द्व भी सत्य है । यदि सभी सत्य हैं तो फिर दुःख क्यों होता है ? इसका कारण है–असत् को सत् समझ लेना, एवं सत् को असत् समझ लेना । तत्त्वविभागदृष्टि का अभाव ही दुःख का कारण है । यदि दोनों तत्त्वों का पार्थक्य समझ लिया जाता है तो शोक का अवसर ही नहीं आता है, भगवान् का यही तात्पर्य है । यदि व्याख्याताओं के मतानुसार असत्तत्त्व मिथ्या होता तो भगवान् उसे "**तत्त्व**" शब्द से कभी सम्बोधित न करते । भगवान्–"**उभयोरपि दृष्टोऽन्तः**" इत्यादि रूप से दोनों को **तत्त्व** शब्द से सम्बोधित कर रहे हैं । क्या तत्त्व कभी मिथ्या हो सकता है ? ऐसी स्थिति में भगवान् का यही अभिप्राय मानना पड़ता है कि तत्त्व दोनों ही शाश्वत हैं । फलतः सदसद्द्वन्द्व भी शाश्वत है । भूल केवल यही हो रही है कि तत्त्वों के समझने में गड़बड़ है । असत् तत्त्व को सत् समझा जा रहा है, एवं सत् को असत् समझा जा रहा है । यही भूल शोकोदय का कारण है ।

१ श्वेता० उप० ६।२० ।

सचमुच यह एक बडी ही जटिल समस्या है कि यदि आत्मा व्यापक है, एकरूप है, तो उससे नानाभावरूप व्याप्य विश्व उत्पन्न कैसे हुआ ? यदि विश्व सत्य है तो फिर विश्वोत्पादक आत्मा व्यापक कैसे हुआ ? इसी समस्या को हल करने के लिए व्याख्याताओं ने विश्व को मिथ्या मानने का विफल प्रयास किया है । उनके जगन्मिथ्यात्ववाद का निष्कर्ष यही है कि श्रुतिने आत्मा को व्यापक बतलाया है। एकरूप माना है । ऐसे आत्मा से नानाभावात्मक विश्व कथमपि उत्पन्न नहीं हो सकता । फलतः हम जिसे विश्व कहते हैं, वह उसी प्रकार हमारी भ्रान्ति है, जैसे कि सर्वथामिथ्या सर्प की रज्जुमें, सर्वथा मिथ्या रजत की शुक्तिमें, सर्वथामिथ्या पुरुष की स्थाणु में भ्रान्ति होजाया करती है । असल में विश्व नाम का सत्तासिद्ध कोई पदार्थ है ही नहीं । केवल आत्मा ही सत्य है और सब प्रपञ्च मिथ्या है। सारा विश्व एक स्वप्न है । जिस प्रकार स्वाप्नजगत् नितान्त मिथ्या है, एवं जागने पर जैसे स्वाप्नजगत् के मिथ्यात्व का साक्षात्कार हो जाता है, ठीक इसी प्रकार यह विश्व भी आत्मा के लिए एक स्वप्न है। जब तक आत्मबोधरूप जाग्रदवस्था का उदय नहीं होता, तब तक हम इस विश्वरूप स्वप्न को सत्य मानते रहते हैं । आत्मबोध होने पर इसका मिथ्यात्व सर्वथा प्रत्यक्ष हो जाता है ।

इस प्रकार व्याख्याताओं ने बडे आटोप के साथ जगन्मिथ्यात्व का प्रतिपादन किया है । भारतवर्ष के प्रायः सभी विद्वान् इसी मत के अनुयायी हैं। सर्वत्र-' **ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या-नेह नानास्ति किञ्चन**" इस कल्पित वाक्य का घण्टाघोष सुनाई पड़ रहा है । परन्तु आज हम अपने गीताभक्तों को प्रचलित उक्त विश्वास के ठीक विरुद्ध ले जाते हुए विश्व की सत्यता की ओर उनका ध्यान आकर्षित करना चाहते हैं। पहले तो हमारी दृष्टि में उन दृष्टान्तों का ही कोई मूल्य नहीं है, जिन्हें व्याख्याता लोग जगन्मिथ्यात्व का उपोद्बलक मान रहे हैं । रज्जु में सर्प की प्रतीति होती है, यह ठीक है । साथ ही में यह प्रतीति हमारी भ्रान्ति है, यह भी ठीक है । परन्तु इससे यह कैसे सिद्ध हो गया कि रज्जु तो सत्य है; और सर्प मिथ्या है । रज्जु भी एक सत्तासिद्ध पदार्थ है, सर्प भी एक सत्तासिद्ध पदार्थ है । इन दोनों का संस्कार हमारे प्रज्ञानमन पर प्रतिष्ठित है । होता यह है कि प्रकाश की कमी, दृष्टि की कमी आदि दोषों से रज्जु को हम भलीभांति नहीं देख सकते । हमारे अन्तःकरण में सर्प का संस्कार भी मौजूद है । आलोक की कमी से वह संस्काररूप सर्प उस रज्जु में प्रतिष्ठित हो जाता है । इसीलिए हम थोड़ी देर के लिए रज्जु को सर्प समझ बैठते हैं । यह सांस्कारिक सर्प भी मिथ्या नहीं है । हाँ, केवल भातिसिद्ध होने से यह असत् जरूर है । इस असत् सांस्कारिक सर्प का सत्तासिद्ध अतएव सत् रज्जु के साथ सम्बन्ध हो जाने से, दूसरे शब्दों में असत् सर्प को सत् समझ लेने से एवं सत् रज्जु के असत् मान बैठने से भी भ्रान्ति का उदय होता है। भ्रान्ति का मूल मिथ्या नहीं है, अपितु सत् असत् का विवेक न होना भ्रान्ति का मूल है । यही दशा शुक्ति-रजत दृष्टान्त की है । हाँ-आपका प्रबल दृष्टान्त है-स्वाप्न-जगत् । आप कहते हैं-स्वप्न में हम अपने आपको राजा देखते हैं । कभी-कभी ऐसा भी देखते हैं कि हम मर गए हैं. हमें लोग श्मशान की ओर ले जा रहे हैं । हम यह सारा दृश्य देख रहे हैं । भला यह कैसे सम्भव हो सकता है ? मरने वाला क्या अपनी शमशान यात्रा देख सकता है ? फिर यह मरा भी कहाँ है । फलतः स्वाप्न-जगत् के ये सभी दृश्य नितान्त मिथ्या हैं । हम कहते हैं; आपका यह कथन ही नितान्त मिथ्या है । स्वप्न में जो कुछ दिखलाई पड़ता है, सब सत्य है । स्वाप्नजगत् के सम्बन्ध में श्रुति का यह सिद्धान्त है कि स्वप्न में वही

वस्तु दिखलाई पड़ती है, जिसे हम जाग्रदवस्था में प्रत्यक्ष देख लेते हैं। यह प्रत्यक्षज्ञान विषयदर्शन से भी होता है एवं शब्दश्रवण से भी होता है। हमने इंग्लैण्ड कभी नहीं देखा। परन्तु तत्सम्बन्धी साहित्य का अध्ययन किया है। अथवा तो इंग्लैण्डयात्रियों के मुख से वहाँ का हाल सुना है। यही शाब्दप्रत्यक्ष है। इससे भी आत्मा पर संस्कार हो जाता है। विषयदर्शन से तो संस्कार का होना सिद्ध है ही। हमने जाग्रदवस्था में शव देखा था, शव को ले जाने वाले आदमियों को देखा था। इन सब का संस्कार आत्मा में प्रतिष्ठित है। सब संस्कार भातिसिद्ध बनते हुए "असत्" हैं। अहंशब्दवाच्य आत्मा सत् है। दोनों ही सत्य हैं। सत् आत्मा का उन असत् संस्कारों के साथ जो प्रकृतिसिद्धयोग है, वह भी सत्य हैं। हाँ, असत् संस्कारों को सद्रूप आत्ममय समझ लेना एवं सत् आत्मा को असत् संस्कारमय मान लेना अवश्य ही असत्य है। यही स्वाप्नजगत् है। सत् को असत् मान बैठने से, असत् को सत् मान बैठने से ही उक्त भ्रान्तिमूलक शोक का उदय हुआ है। भ्रान्ति का मूल असत्य नहीं है, अपितु तत्त्वविवेकाभाव है। अपिच मिथ्याभाव कभी कार्य्य का जनक नहीं बनता। उधर स्वप्न में हम रेतःस्खलन देखते हैं। यदि स्वाप्नजगत् मिथ्या होता तो यह वीर्य्यपात कभी सम्भव न था। इसलिए आपको मानना पड़ेगा कि स्वाप्नजगत् अवश्य ही सत्य है। तभी तो–**"सन्ध्ये सृष्टिराह हि" "सूचकश्च हि"–"आचक्षते च तद्विदः"** इत्यादिरूप से स्वप्न को शुभाशुभ फल का सूचक माना जाता है। उन सत्य असदात्मक संस्कारों से सदात्मक सत्य आत्मा नई सृष्टि बनाया करता है। आप पूछेंगे–फिर जाग्रदवस्था में वह सृष्टि उपलब्ध क्यों नहीं होती ? हम कहेंगे–जाग्रदवस्था में सूर्य्य चन्द्रमादि आपके घर में क्यों नहीं उतर आते ? इंग्लैण्ड राजपूताने में क्यों नहीं आ जाता ? दिन में चन्द्रमा प्रकाश क्यों नहीं करता ? आपको मानना पड़ेगा कि प्रत्येक सृष्टि का अपना-अपना लोक सर्वथा स्वतन्त्र है। शर्करा न हो और रसनेन्द्रिय में मधुर रस का अनुभव होने लगे–यह असम्भव है। चन्द्रिका का लोक नियत है, वह रात्रि है। आप रात कर दीजिए, चन्द्रिका हो पड़ेगी। इसी प्रकार स्वप्नावस्था एक स्वतन्त्र लोक है, जाग्रदवस्था एक स्वतन्त्र लोक है। स्वप्न-लोक में प्रतिष्ठित सांस्कारिक पदार्थ भी सत्य हैं, जाग्रल्लोक में प्रतिष्ठित पदार्थ भी सत्य हैं। उनका विकास अन्तर्जगत् से सम्बन्ध रखता है, इनका विकास बहिर्जगत् से सम्बन्ध रखता है। एक ही आत्मा भिन्न-भिन्न दो लोकों में जाता हुआ भिन्न-भिन्न सत्यों का भोक्ता बन रहा है। आपके पास इंग्लैण्ड नहीं आ सकता, आप वहाँ जायेंगे तो उसका प्रत्यक्ष हो जायगा। जयपुर में इंग्लैण्ड नहीं हैं, इसलिए इंग्लेण्ड मिथ्या है–यह मानना क्या साहस नहीं है ? देखिए ! श्रुति स्पष्टशब्दों में स्वाप्न-जगत् को आत्मा की विभूति बतला रही है—

**१–तस्य वा एतस्य पुरुषस्य द्वे एव स्थाने भवतः–इदं च, परलोकस्थानं च। सन्ध्यं तृतीयं स्वप्नस्थानम्। तस्मिन्संध्ये स्थाने तिष्ठन्नेते उभे स्थाने पश्यति, इदं च परलोकस्थानं च।**[1]

**२–स्वप्नान्त उच्चावचमीयमानो रूपाणि देवः कुरुते बहूनि।**
**उतेव स्त्रीभिः सह मोदमानो जक्षदुतेवापि भयानि पश्यन्॥**[2]

१ बृ०आ०उप० ४।८।९ २ बृ०आ०उप० ४।३।१३।

**३–अथो खल्वाहुः–जागरितदेश एवास्यैषः । यानि ह्येव जाग्रत् पश्यति, तानि सुप्ते—इति ।"**[1]

यदि श्रुतिसिद्ध स्वाप्नज.गत मिथ्या है तो श्रुतिसिद्ध स्वर्ग, नरक, पाप, पुण्य, आदि सब मिथ्या हैं । फिर तो यह आस्तिक मत क्या रहा, **"न स्वर्गो नापवर्गो वा०"** इत्यादिलक्षण नास्तिकमत हो गया । जब आप श्रुतिसिद्ध विश्व को सत्य नहीं मानते तो, श्रुतिसिद्ध आत्मा की सत्यता कैसे सुरक्षित रख सकेंगे ? अपि च आपको यह विदित है कि आत्मा को–"अहं ब्रह्मास्मि" इत्यादि रूप से 'अहं कहा जाता है । **"तस्योपनिषदहमिति"–"अहमेवहाधस्तादहमुपरिष्टात्"** इत्यादि श्रुतियाँ भी आत्मा का **अहं** शब्द से ही अभिनय कर रही हैं । अब विचार कीजिए-गीताने अहशब्द से किस तत्त्व का ग्रहण किया है ? यदि गीता आपके मतानुसार विश्व को मिथ्या मानती हुई विशुद्ध सल्लक्षण आत्मा को ही अहंशब्द से व्यवहृत करती, तब तो हम भी प्रकृत श्लोक के सत् को सत्य तत्त्व एवं असत् को मिथ्या तत्त्व मान लेते । परन्तु आपको यह जानकर शोक होगा कि–**"अमृतं चैव मृत्युश्च सदसच्चाहमर्जुन"** इत्यादि रूप से स्पष्ट शब्दों में गीता ने अहंलक्षण आत्मा की व्याप्ति अमृतलक्षण सत्पदार्थ एवं मृत्युलक्षण **असत्** पदार्थ दोनों के साथ बतलाई है, उसी अहं की एक अवस्था का नाम सत् है, उसी की अपर अवस्था का नाम असत् है । असत् भी वही है, सत् भी वही है । अब यदि आप असत् को मिथ्या मानने लगेंगे तो-सत् का सत्यत्व किस आधार पर सुरक्षित रख सकेंगे ? यही नहीं–**"असत्यमप्रतिष्ठिन्ते जगदाहुरनीश्वरम्"** इत्यादिरूप से भगवान् ने स्पष्ट शब्दों में उन महानुभावों की भर्त्सना की है जो जगत् को असत्य मान रहे हैं । अपिच आत्मा ब्रह्म है । एवं–**"नित्यंविज्ञानमानन्दं ब्रह्म"–"सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म"** इत्यादि श्रुतियाँ ब्रह्म को सच्चिदानन्दघन बतला रही हैं । साथ ही में–**"ब्रह्मैवेदं सर्वम्"–"सर्वं खल्विदं ब्रह्म"–"प्रजापतिरेवेदं सर्वं यदिदंकिञ्च"** इत्यादि श्रुतियां स्पष्ट शब्दों में ब्रह्म को ही विश्व का मूल कारण मानती हुई सब को ब्रह्मरूप बतला रही हैं । यही नहीं– **"यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत् प्रयन्त्यभिसंविशान्ति, तद् ब्रह्म, तद्विजिज्ञासस्व" "मत्तः सर्वं प्रवर्त्तते" "एकांशेन जगत् सर्वम्" "मयि सर्वमिदं प्रोतम्" "भवन्ति भावा भूतानां मत्त एव पृथग्विधाः" "इमे लोका, इमे वेदा, इमे देवा, इमे यज्ञा, इमानिभूतानि, इदं सर्वं यदयमात्मा" "स विश्वकृत् सहि विश्वस्य कर्त्ता, तस्य लोकः, स उ लोक एव"** इत्यादि श्रुतिस्मृतियाँ स्पष्ट ही आत्ममूल विश्व को आत्ममय मानतीं हुई विश्व की सत्यता दृढ कर रही हैं । अपिच–**"नामरूपे तु मायिके"** जिस इस कल्पित वाक्य द्वारा आप मायिक नामरूपात्मक विश्व की मिथ्यता सिद्ध करने चले है, ठीक आपके सिद्धान्त के विरुद्ध–**"नामरूपे सत्यम्"**[2] इत्यादि रूप से स्पष्ट शब्दों में श्रुति उसी विश्व की सत्यता प्रकट कर रही है । इन सब प्रमाणों के होते हुए भी जो महानुभाव विश्व को मिथ्या ही देखते हैं, उनके लिए–**"चक्षुर्दोषादुलूकोऽयं सूर्य्यज्योतिर्न पश्यति"**–**"नह्येष स्थाणोरपराधो यदेनमन्धो न पश्यति"** इन पुरस्कारों के अतिरिक्त हमारे पास और क्या है ?

अलमतिपल्लवितेन । प्रकृत विषय का विचार कीजिए । यह ठीक है कि विश्व मिथ्या नहीं है, साथ ही में यह भी ध्रुव सत्य है कि आत्मा कभी असत् नहीं है, इसके साथ ही यह भी ठीक है कि आत्मा

१ बृहदा०उप० ४।३।१४ । २ बृ०आ०उप० १।६।३ ।

से ही विश्व का विकास हुआ है। सभी बातें ठीक हैं, परन्तु परस्पर में सर्वथा विरुद्ध हैं। इस विरोध-परिहार के लिए सारे झंझटों से बचने के लिए ही तो पूर्व व्याख्याताओं ने जगन्मिथ्यात्ववाद का आविष्कार किया था। जब संसार को मिथ्या मान लिया जाता है तो हम सब झंझटों से निर्मुक्त हो जाते हैं। परन्तु यह मुक्ति केवल कल्पना है। हमें विचार की कसोटी पर उन विरुद्ध श्रुति बचनों का समन्वय करना पड़ेगा। साथ ही में इस समन्वय के लिए हमें सभी श्रुतियों को मुख्य मानना पड़ेगा। श्रुति में गौण-मुख्यभाव मानना सर्वथा अनुचित होगा। अब कुछ वचन ऐसे उपस्थित किए जाते हैं, जो सर्वथा विरुद्ध अर्थों का प्रतिपादन कर रहे हैं। पहले उन वचनों पर दृष्टि डालिए, जो आत्मा को सर्वथा व्यापक, द्वन्द्वातीत एवं सर्वथा असंग मान रहे हैं। इन वचनों से आप इस निश्चय पर पहुँचेंगे कि आत्मा वास्तव में असंग पदार्थ है। न वह विश्व का कर्ता है, न कारण है। विश्व का उसके साथ यत्किञ्चित् भी सम्बन्ध नहीं है।

**१–"स वाऽएष महानजआत्मा। अजरोऽमरोऽभयोऽमृतो ब्रह्म। अभयं वै ब्रह्म"।** (शत० १४।७।२।३१)

**२–"विरजः पर आकाशादज आत्मा महान्ध्रुवः।
तमेव धीरो विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत ब्राह्मणः"** ॥ (बृ० आ० उप० ४।४।२०)

**३–"स एष नेति नेत्यात्मा। अगृह्यो न हि गृह्यते, अशीर्य्यो न हि शीर्य्यते,
असङ्गो-असितो न सज्जते, न व्यथते। नैनं कृताकृते तपतः"।** (बृ० आ० उप० ४।४।२२)

**४–"न जायते म्रियते वा कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे"** ॥ (गीता २।२०)

**५–"न करोति न लिप्यते"।** (गीता १३।३१)

**६–"नासदासीन्नो सदासीत्"।** (ऋग्वेद मं० १०।१२९।१)

**७–"सदेव सोम्येदमग्र आसीत्"।** (छा० उप० ६।२।१)

**८–"न कर्म्मणा वर्द्धते नो कनीयान्"।** (बृ० आ० उप० ४।४।२३)

**९–"अनुच्छित्तिधर्म्मा वा अयमात्मा"।** (बृ० आ० उप० ४।५।१४)

अब ऐसे वचनों पर दृष्टि डालिए, जो आत्मा से ही विश्व की प्रवृत्ति मानते हैं। इन वचनों से आप इस निर्णय पर पहुँचेंगे कि आत्मा ही विश्व का कर्ता बना है। वही अंशात्मना आलम्बन है, वही अंशात्मना निमित्तकारण है, वही अंशात्मना उपादानकारण है। देखिए श्रुति क्या कहती है—

१–प्रजापतिस्त्वेदं सर्वं असृजत यदिदं किञ्च । ( शत० ब्रा० ६।१।२।११ )

२–एकं वा इदं वि बभूव सर्वम् । ( ऋग्वेद मं० ८।५८।२ )

३–त्रिपादूर्ध्व उदैत् पुरुषः पादोऽस्येहाभवत् पुनः । ( ऋग्वेद मं० १०।९०।४ )

४–ब्रह्म वनं ब्रह्म स वृक्ष आसीत्, यतो द्यावापृथिवी निष्टतक्षुः ।
( तै० ब्रा० २।८।९।६-७ )

५–सोऽकामयत, स तपो ऽतप्यत्, सोऽश्राम्यत् । ( शत० ब्रा० ६।१।१ )

६–ब्रह्मैव प्रथममसृज्यत त्रय्येव विद्या । ( शत० ब्रा० ६।१।१।१० )

७–तस्मादन्यं न परं किंचनास्ति । ( अथर्वाशिरो उप० ७ )

८–यः सर्वज्ञः सर्वविद्यस्य ज्ञानमयं तपः ।
तस्मादेतद् ब्रह्म नामरूपमन्नं च जायते ।। ( मुण्डक उप० १।१।९ )

९–तपसा चीयते ब्रह्म ततोऽन्नमभिजायते ।
अन्नात् प्राणो मनः सत्यं लोकाः कर्म्मसु चामृतम् । ( मुण्डक उप० १।१।८ )

१०–पुरुष एवेदं विश्वं कर्म्म तपो ब्रह्म परामृतम् । ( मुण्डक उप० २।१।१० )

११–पुरुष एवेदं सर्वं यद् भूतं यच्च भव्यम् । (श्वेता० उप० ३।१५)

१२–विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतोबाहुरुत विश्वतस्पात् ।
सं बाहुभ्यां धमति सं पतत्रैर्द्यावाभूमि जनयन् देव एकः ।। (श्वेता० उप० ३।३)

१३–यो देवानां प्रभवोद्भवश्च विश्वाधिपो रुद्रो महर्षिः ।
हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्वम्………………… ।। ( श्वेता उप० ३।४ )

१४–विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं–ईशं तं ज्ञात्वा । ( श्वेता० उप० ३।७ )

१५–य एकोऽवर्णो बहुधा शक्तियोगात् वर्णाननेकान् निहितार्थो दधाति ।
वि चैति चान्ते विश्वमादौ स देवः स नो बुद्धया शुभया संयुनक्तु ।।
( श्वेता० उप० ४।१ )

**१६–"तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ।
तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म तदापस्तत् प्रजापतिः"** । (श्वेता० उप० ४।२)

——०——

कीजिए मीमांसा, उक्त वचनों की। कीजिए विरुद्ध वचनों का समन्वय। वही श्रुति उसे असंग बतलाती है, वही श्रुति विश्वकर्त्ता मान रही है। इन दो विरुद्ध-भावों का समन्वय न तो जगन्मिथ्यावाद से हो सकता, एवं न आत्मा को परिच्छिन्न मानने से हो सकता है। इसका तो एकमात्र उपाय है–**सत्-असत्** तत्त्वों का परमार्थदृष्टि से अवलोकन। सत् तत्त्व को **अमृत** कहा जाता है। यह–तत्त्व दिग्देशकाल से सर्वथा अनन्त है। इसे ही विज्ञान-भाषा में हम **"रस"** कहेंगे। असत्तत्त्व **मृत्यु** नाम से प्रसिद्ध है। इसे ही तत्त्वदर्शी विद्वान् "बल" नाम से सम्बोधित करते हैं। ये बल दिग्देशकाल से सीमित होते हुए भी संख्या से अनन्त हैं। रस भी अनन्त है, बल भी अनन्त है। इन दोनों अनन्तों की समष्टिरूप आत्मब्रह्म भी अनन्त है। रस जहाँ नित्यशान्त है, वहाँ बल नित्य अशान्त है, कुर्वद्रूप है। रस को एक प्रकार का असीम समुद्र समझिए, बल को ससीम तरंगें समझिए। रसात्मक समुद्र नित्यशान्त है, बलात्मिका तरङ्गें नित्य अशान्त हैं। खण्ड-खण्डात्मक ये असंख्य बल प्रतिक्षण अव्यक्त-व्यक्त-अव्यक्त भावत्रयी के कारण असत् हैं। इन असत् बलों की आधारभूमि अखण्ड रस सत् है। सत् रस और असत् बलों के इस प्राकृतिक सम्बन्ध को ही **"सहचर"** सम्बन्ध कहा जाता है। सहचरसम्बन्धावच्छिन्न यह प्रथम द्वन्द्व संसृष्टि लक्षणा सृष्टिमर्य्यादा से सर्वथा बहिर्भूत है। इसी प्रथमावस्था को लक्ष्य में रख कर श्रुति ने आत्मा को व्यापक, असंग, कार्यकारणातीत बतलाया है। यही मूलतत्त्व विज्ञानभाषा में–**"परात्पर-परमेश्वरअभयब्रह्म"** आदि नामों से प्रसिद्ध है। इसकी असंगता का जितना बखान किया जाय, थोड़ा है। व्यापक होने से ही यह वाङ्मनःपथातीत, अतएव अनिर्वचनीय, अतएव नेति-नेति शब्द से निर्धीत है।

आगे क्या होता है ? इस का उत्तर महामाया से पूछिए। पूर्वोपदेश में **मात्रा** का स्वरूप बतलाते हुए हमने **महामाया** का उल्लेख किया था। उन असंख्य असद्बलों को अपने गर्भ में रखने वाला सीमाभाव सम्पादक महाबल ही **"महामाया"** नाम से व्यवहृत होता है।

सर्वबलविशिष्ट रसघन अखण्ड परात्पर के जिस प्रदेश में माया का उदय होता है, वह प्रदेश सीमित हो जाता है। इस प्राथमिक सीमाभाव के उदय से वही व्यापक परात्पर अंशात्मना पुरुषरूप में परिणत हो जाता है। व्यापक परात्पर कामनाशून्य था। क्योंकि कामना मन का व्यापार है, मन हृदय में प्रतिष्ठित रहता है। हृदय परिच्छिन्न वस्तु का धर्म्म है। सुतरां उस व्यापक परात्पर में हृदयाभाव से निष्कामभाव सिद्ध हो जाता है। परन्तु वही मायापुर से सीमित बनकर हृदयभावयुक्त बनकर सकाम बन जाता है। इसकी इसी प्राथमिक कामना का–**"एकोऽहं बहुस्याम"** इस रूप से अभिनय किया जाता है। इस कामना से हुआ क्या ? सत् रस के साथ असत् बलों का ग्रन्थिबंधन। रस सर्वथा असंग है, उनके साथ ग्रन्थिबंधन असंभव है। ग्रन्थिबंधन असद् बलों का ही होता है, परन्तु कब ? जब कि रस सीमित बन जाता है तब। बल तो सदा ही परस्पर में मिलते एवं बिछुड़ते रहते हैं। परन्तु व्यापक रस

धरातल में उन्हें अपने आन्दोलन के लिए पर्याप्त स्थान मिल जाता है। अतएव ग्रन्थिबन्धन का अवसर नहीं आता। परन्तु माया की सीमा से रसधरातल सीमित बन जाता है। फलतः बलों को ग्रन्थि बंधन के लिए अवसर मिल जाता है। यही सत्-असत् का सम्बन्ध मान लिया जाता है। सहचर सम्बन्ध नित्य था, यह ग्रन्थिबंधनसम्बन्ध अपूर्व उत्पन्न हुआ। यही पहला मूलद्वन्द्व है। इसीका दिग्दर्शन कराते हुए ऋषि कहते हैं—

**कामस्तदग्रे समवर्त्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।**
**सतो बन्धुमसति निरविन्दन् हृदि प्रतीष्या कवयो मनीषा॥**[1]

यही पहला अव्यय पुरुषावतार है। आगे जाकर अव्यय पुरुष के हृदय से गतिलक्षण अक्षरपुरुष का विकास होता है, अक्षर से अर्थलक्षण क्षरपुरुष का विकास होता है। इस प्रकार एक ही पुरुष असद्बल की ग्रन्थि के तारतम्य से तीन स्वरूप धारण करलेता है। इनमें से अव्यय, विश्व का आलम्बन बनता है, अक्षर निमित्तकारण बनता है, क्षर उपादानकारण बनता है। क्षरदृष्टि से **आत्मा ही विश्व है,** अक्षर दृष्टि से **आत्मा ही विश्व का कर्त्ता है,** अव्ययदृष्टि से आत्मा न कर्त्ता है, न उपादान है, केवल आलम्बन साक्षीमात्र है। परात्परदृष्टि से आत्मा का विश्व के साथ किसी प्रकार का सम्बन्ध नहीं है। और आगे बढिए। क्षर से विकार उत्पन्न होते हैं, विकार से क्रमशः— **विश्वसृट्-पञ्चजन-पुरञ्जन** भावों का उदय होता है। पुरञ्जन से पुरभाव का उदय होता है। वे ही स्वयम्भू आदि पाँचों पुर भौतिक विश्व हैं। यह सब, असद्बलों की रसाधार पर ग्रन्थियों के तारतम्य का फल है। रस सर्वथा सत् है, इस सर्वथा सत् रस के आधार से सद्वत् प्रतीयमान असद्बल ही विश्व बना हुआ है। प्रत्येक पदार्थ में दोनों का साम्राज्य है। केवल प्रधानता अप्रधानता का तारतम्य है। आत्मा में भी रस-बल दोनों हैं, शरीर में भी रस-बल दोनों हैं। आत्मा रसप्रधान है, शरीर बल प्रधान है। दोनों में रस का भाग सदा शान्त ही रहता है, बल का भाग सदा अशान्त ही रहता है।

रस-बल इन दो विरुद्ध भावों के कारण ही विश्व में **सत्ता एवं भाति** इन दो भावों का उदय होता है। नित्य अविनाशी भाव का नाम **सत्ता** है, सतत परिवर्त्तित अनित्यभाव का नाम **भाति** है। **बल** का भाति से सम्बन्ध है, रस का सत्ता से सम्बन्ध है। सत्तारूप रस सदा एकरस ही रहता है, भातिरूप **बल** सदा नानाभावयुक्त ही रहता है। दोनों के आप सर्वत्र साक्षात् दर्शन एवं अनुभव कर सकते हैं। विश्व के जितने पदार्थ हैं, वे पदार्थत्वेन समान हैं, एकरूप हैं। यह सामान्यभाव सत्तात्मक रसमूलक है। इसीलिए सामान्य को **सत्ता** कहा जाता है। इस सामान्य सत्तारस के गर्भ में **"ये स्थावर पदार्थ हैं—जड़ हैं, ये जंगम पदार्थ हैं—चेतन हैं"** ये दो विशेषभाव प्रविष्ट हैं। ये दोनों भेद बलनिबन्धन हैं। पदार्थत्व जहाँ इनका सामान्य धर्म्म है, स्थावरत्व-जंगमत्व इनके विशेष धर्म्म हैं। केवल स्थावरत्त्व को सामान्य समझिए। इसके गर्भ में सूर्य्यत्व-चन्द्रत्व-पृथिवीत्व-आकाशत्व आदि अनेक विशेष भाव देखिए, ये सब बलनिबन्धन हैं। इसी प्रकार प्राणित्व जहाँ प्राणिमात्र का सामान्य धर्म्म है, वहाँ मनुष्यत्व-

---

१ ऋग्वेद मं० १०।१२९।४।

पशुत्व-पक्षित्व-कृमित्व-कीटत्व-देवत्वआदि विशेषधर्म्म हैं । इनमें भी ये सब जहाँ सामान्य-धर्म्म हैं, जहाँ ब्राह्मणत्व-क्षत्रियत्व-वैश्यत्व, अश्वत्व-गजत्व-गर्दभत्व-गौत्व-अजत्व-अवित्व, काकत्व-मयूरत्व-पिकत्व-भृमरत्व-भ्रूणत्व-भ्रमरत्व-मक्षिकात्व-अग्नित्व-वायुत्व-द्वन्द्वत्व आदि विशेष धर्म्म हैं । ये भी आगे जाकर गौडत्व-द्रविडत्व-आदि भावों की अपेक्षा सामान्य धर्म्म बन जाते हैं । इस सामान्य-विशेष भाव की व्याप्ति आपको गुणभूतपर्यन्त मिलेगी । हाँ, एक भाव आपको सर्वथा सामान्य ही मानना पड़ेगा, एवं एक भाव सर्वथा विशेष ही मानना पड़ेगा । ये ही दोनों भाव **महतोमहीयान्**-एवं **अणोरणीयान्** नामों से व्यवहृत हुए हैं । वस्तुतः दोनों सामान्य ही हैं । जो महतो महीयान् है, वही अणोरणीयान् है । उक्त जितने भी सामान्य हैं, वे सब पूर्व सामान्यों की अपेक्षा विशेष हैं, एवं जितने भी विशेष हैं, वे उत्तर विशेषों की अपेक्षा सामान्य हैं । प्रत्येक में दोनों भाव निविष्ट हैं । इन दोनों में सामान्य-सामान्य भाग रसनिबन्धन हैं । एवं विशेष-विशेष भाव बल निबन्धन हैं । इन में सर्वसामान्य व्यापक रस है । वही पराशान्ति का कारण है । क्योंकि उसीमें बलग्रन्थि की आत्यन्तिक विमुक्ति है ।

केवल बल के तारतम्य से वही आत्मा पाषाण बन गया है । बलग्रन्थिविमोक से वही पाषाण किसी दिन सहचरभाव में आता हुआ परमात्मभाव में विलीन हो जायगा । इन दोनों में बल क्षणमात्र के लिए भी स्थिररूप नहीं हैं । यह नित्य परिवर्तनशील है । इसीलिए इसे असत् कहा जाता है । क्षोभ का कारण यह असत् बल नहीं है, अपितु असत् बल को सत् मान बैठना, साथ ही में सत्‌रस को असत् मान बैठना, दूसरे शब्दों में अनित्य बल में नित्य भावना कर लेना, नित्य रस में अनित्य भाव कर लेना ही क्षोभमूल शोक का कारण है । यही द्वन्द्वभाव है । सत् को असत् करके देखना ही सदसद्द्वन्द्व है । यही द्वन्द्वभाव शोक का मूल कारण है । यदि दोनों को पृथक् पृथक् करके देखा जाता है, जब यह समझ लिया जाता है कि सत्‌रस कभी असत् नहीं हो सकता, असत् बल कभी सत्‌रस नहीं बन सकता, रसप्रधान आत्मा के रसभाग का कभी विनाश नहीं हो सकता, बलप्रधान शरीर का बल-भाग कभी नित्य नहीं बन सकता तो कभी क्षोभ का अवसर नहीं आता । क्षोभ का अवसर आता है, परन्तु तात्त्विक भावना से असद्बल के वास्तविकस्वरूपपरिचय से रसप्रधान आत्मा पर इस बलमूलकक्षोभ का कोई असर नहीं होता । जिस शरीर को हमने जीवन के १०० वर्षों में सत् मान रक्खा है, यदि असद्बलदृष्टि से उसका विचार किया जाता है, तो प्रतिक्षण में उस की नश्वरता प्रकट हो जाती है, साथ ही जिस आत्मा का, शरीरविनाश पर, हमने वियोग समझ रक्खा है, यदि सद्‌रस की दृष्टि से उसका विचार किया जाता है तो उसकी नित्यता प्रकट हो जाती है । द्वन्द्वविनाश का यह तात्पर्य्य नहीं है कि रस-बल को अलग कर दिया जाय । अपितु रस को बल, बल को रस समझने की भावना का विनाश ही द्वन्द्वविनाश है । यह विनाशभाव केवल तत्वदर्शनरूप रूपसम्यग्ज्ञान पर ही निर्भर है । परमतवादी भी–"**सम्यग्दर्शनज्ञान-चारित्राणि मोक्षमार्गः**" इत्यादिरूप से इसी पक्ष का समर्थन कर रहे हैं ।

पूर्व में विश्वान्तर्गत जिन सामान्यविशेष भावों का दिग्दर्शन कराया गया है, उनकी जननी **योगमाया** है । महामाया से प्राथमिक द्वन्द्व का उदय होता है । योगमाया से विश्वान्तर्गत तूलद्वन्द्वों का उदय होता है । महामाया से ईश्वरसंस्था का उदय होता है, योगमायाओं से जीव-उपेश्वरादि अवान्तर

विभूतियों का उदय होता है। इस योगमाया के प्रधानरूप से **विष्णुमाया-शिवमाया, दैवीमाया** भेद से तीन विवर्त्त हैं। इन सबका विवेचन आगे होने वाला है। प्रकृत में केवल यही समझलेना पर्य्याप्त होगा कि वस्तुस्वरूप की उत्पत्ति यज्ञात्मिका विष्णुमाया नाम की योगमाया से होती है। वस्तुस्वरूप की उच्छित्ति संहारात्मिका शिवमाया नाम की योगमाया से होती है। एवं वस्तुस्वरूपरक्षा त्रिगुणभावमयी दैवीमाया नाम की योगमाया से होती है। एक उत्पादिका है, एक विनाशिका है, एक रक्षिका है। दैवीमाया सृष्टिका मूलाधार है। विष्णुमाया सृष्टि का जीवन है। शिवमाया सृष्टि का विनाश है। इसीलिए शिव को मुक्तिदाता कहा जाता है। इनमें गुणमयी माया के **शुक्ल-रक्त-कृष्ण** ये तीन विवर्त्त हैं। सत्त्वप्रधाना दैवीमाया शुक्ल है। इससे अव्ययेश्वर का विकास होता है। रजःप्रधाना दैवीमाया रक्त है। इससे अक्षरपुरुष का विकास होता है। तमःप्रधाना दैवीमाया कृष्ण है। इससे क्षरपुरुष का विकास होता है। इसी त्रैगुण्यभाव से विश्व आक्रान्त है। जब तक त्रैगुण्य है, तब तक योगमाया का साम्राज्य है। जब तक माया का साम्राज्य है, तब तक सदसद्द्वन्द्व है। जब तक सदसद्द्वन्द्व है, तब तक शोक है। इसलिए शोकनिवृत्ति का एकमात्र उपाय है–द्वन्द्वप्रवर्तिका माया का तरण, जैसाकि–**"मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते"** इत्यादि रूप से भगवान् स्वयं स्पष्ट करने वाले हैं।

यज्ञात्मिका विष्णुमाया को हमने विश्व की जननी बतलाया है। यही यज्ञ आगे जाकर संवत्सर रूप कालचक्र में परिणत होता है। इसी संवत्सर का नाम "भूतानां पतिः" है। इससे पृथ्वी की उख्याग्नि में कुमार का जन्म होता है। यही कुमाराग्नि आगे जाकर चित्राग्नि रूप में परिणत होता है। यही चित्राग्नि सर्वान्त में पाशुकाग्नि रूप में परिणत होता है। इसी पाशुकाग्नि के आगे जाकर वैश्वानर-तैजस प्राज्ञ-ये तीन रूप हो जाते हैं। इन तीनों की समष्टि ही विज्ञानशास्त्र में **भूतात्मा** नाम से प्रसिद्ध है। केवल द्वन्द्वभाव की क्रमिकवृद्धि से परमात्मा ही भूतात्मारूप में परिणत हो गया है। इस परिणति के उच्छेद के लिए तत्त्वज्ञान अपेक्षित है। तत्त्वज्ञान से जिस दिन मायाबंधन टूट जायगा, परमात्मभाव प्राप्ति हो जायगी। द्वन्द्व उच्छिन्न हो जायगा। स्वाभाविक शोक को आक्रमण करने का अवसर ही न मिलेगा। बस इसी सारे गुहानिहित रहस्य को लक्ष्य में रखकर भगवान् कहते हैं—

**नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः।**
**उभयोरपि दृष्टोऽन्तस्त्वनयोस्तत्त्वदर्शिभिः॥**[1]

**॥ इति ज्ञानयोगिनोऽनुशोकानौचित्योपनिषदि तृतीयोपदेशः (क) ॥**

१ गीता २।१६।

३–(ख)—

## ख–३–तस्मादस्य विकुर्वाणविनश्वरशरीरयोगिनोऽप्यात्मनो निर्विकारत्वादविनाशित्वाच्चानुशोकानौचित्यम् ।*

१–अविनाशि तु तद्विद्धि येन सर्वमिदं ततम् ।
विनाशमव्ययस्यास्य न कश्चित् कर्त्तुमर्हति ।। ( गीता २।१७ )

२–अन्तवन्त इमे देहा नित्यस्योक्ताः शरीरिणः ।
अनाशिनोऽप्रमेयस्य तस्माद्युध्यस्व भारत ।। ( गीता २।१८ )

३–य एनं वेत्ति हन्तारं यश्चैनं मन्यते हतम् ।
उभौ तौ न विजानीतो नायं हन्ति न हन्यते ।। ( गीता २।१९ )

**[ मूलानुवाद ]**– "हे अर्जुन ! जिस (अव्यय) से यह सम्पूर्ण विश्व वितत हुआ है, उसे तू अविनाशी समझ । इस अव्यय का कोई भी विनाश नहीं कर सकता । अविनाशी, प्रमारहित (अविज्ञेय), एवं नित्य शरीरी (आत्मा) के ये देह (शरीर) नाशवान हैं । इसलिए हे भारत ! तू युद्ध कर । जो (मूढ-अविवेकी) इस आत्मा को मारने वाला समझता है, जो इसे मरा हुआ समझता है, वे दोनों ही इसे (आत्मा को) नहीं पहचानते । न यह किसी को मारता है, न किसी से मारा जाता है ।"

**[भाष्य]**– मूलद्वन्द्व के उच्छेद के बिना शोक की आत्यन्तिक निवृत्ति असंभव है । इस द्वन्द्व का उच्छेद एकमात्र तत्त्वज्ञान पर अवलम्बित है । इस तत्त्वसम्बन्धी विज्ञानसिद्धान्त का ही **"नासतो विद्यते भावो"** इत्यादि रूप से पूर्व प्रकरण में निरूपण किया गया । जब हम तत्त्वदृष्टि से **सत्आत्मा और असत् शरीर** का विवेक समझ लेते हैं, दूसरे शब्दों में **रस-बल** का विवेक कर लेते हैं तो हमें मान लेना पड़ता

---

*चूंकि सत् आत्मा का कभी विनाश नहीं हो सकता एवं असत् शरीर कभी नित्य नहीं हो सकता, इसलिए सर्वथा परिवर्तनशील, अतएव विनश्वर शरीर के साथ नित्य युक्त रहने वाले आत्मा के सर्वथा निर्विकार एवं अविनाशी रहने से तुझे अनुशोक नहीं करना चाहिए । तात्पर्य्य यह हुआ कि आत्मा और शरीर यद्यपि नित्यसम्बद्ध हैं । तथापि आत्मा कभी नष्ट होता नहीं, शरीर कभी रहता नहीं, इसलिए शरीरनाशप्रयुक्त अनुशोक व्यर्थ है ।

है कि आत्मा (रसरूप से) सर्वथा अविनाशी ही है, शरीर (बलरूप से) सदा विनाशी है। आत्मा कभी मरेगा नहीं, क्योंकि वह सत्प्रधान (रसप्रधान) है, शरीर कभी बचेगा नहीं, क्योंकि यह असत्प्रधान (बलप्रधान) है। फिर शोक किस का? गुरु-पितामह-बन्धु बान्धवों का अर्जुन को शोक हो रहा है। शोक नहीं हो रहा अनुशोक हो रहा है। शोक और अनुशोक भिन्न भिन्न अर्थों के वाचक हैं। प्राकृतिक ताप शोक है, कृत्रिम सन्ताप अनुशोक है। ताप सकारण होता है, संताप अकारण किंवा आगतकारण के भय से होता है। रोग हुआ, अथवा किसी बन्धु का वियोग हुआ, इससे शरीराग्नि पर आघात होता है। अग्नि क्षुब्ध हो पड़ता है। इस अग्निक्षोभ ही का नाम **"शुक्"** है। तन्मय अग्नि ही **"शोक"** है। अग्नि ही **"शोचति"**। इसी "शुक्" के सम्बन्ध से अग्नि को शुक्र कहा जाता है। यही शुक्राग्नि (तप्तअग्नि) चरम सीमा पर पहुँचता हुआ—**"अग्नेराप:"** इस सिद्धान्त के अनुसार पानी बन जाता है। अग्नि की इस द्रुत अवस्था को ही **शोकाश्रु** कहा जाता है। यही अवस्था अनुशोक में होती है। अर्जुन का अग्नि सीमा का अतिक्रमण कर गया था। फलस्वरूप शोकाग्नि अश्रुरूप में परिणत हो गया था, जैसा कि—**"तं तथा कृपयाविष्टमश्रुपूर्णाकुलेक्षणम्"** इत्यादि रूप से स्पष्ट है। हाँ तो कहना यह था कि शोक सकारण होता है। कभी-कभी खयाली शोक का भी उदय हो जाता है। यही कृत्रिम शोक है। यह शोक का पिछलग्गू है। इसीलिए भगवान् ने-**"नानुशोचितुमर्हसि"** इत्यादिरूप से अनुशोक शब्द से व्यवहृत किया है। अभी शोक का कोई कारण नहीं है। अर्जुन के सभी बन्धु बान्धव जीवित हैं। फिर भी भावी परिणाम की आंशका से शोक हो रहा है। यह एक अनुभूत विषय है कि-वर्त्तमानकारणजनित शोक की अपेक्षा आगन्तुककारणजनित शोक अधिक भयङ्कर होता है। "अमुक बन्धु का वियोग हो गया"-यह सुनने से, एवं "अमुक बन्धु का-**वियोग हो जायगा**" इस आंशका से जो शोक होता है—उसमें बडा अन्तर है। पहले में नैराश्य है, दूसरे में आशा है। आशासम्बन्ध से यह दूसरा शोक प्रबल रहता है, इसीलिए इसे संताप कहा जाता है। अर्जुन में इसी का उदय हो रहा है। जैसाकि पूर्वप्रदर्शित अर्जुनदशाचित्रण से स्पष्ट है। भगवान् कहते हैं-अर्जुन! इस अनुशोक का क्या कारण? अर्जुन कहता है भगवन्! बन्धु वियोग? भगवान् कहते हैं-अर्जुन! पुरोऽवस्थित द्रोणादि के वियोग से तुझे शोक हो रहा है। ठीक है। भला बतलातो सही, शोक का कारण इनके शरीर का वियोग है, अथवा आत्मवियोग। तू कहेगा आत्मवियोग, हम उत्तर देंगे—सत् लक्षण आत्मा व्यापक है। वह एक रूप से सर्वत्र व्याप्त है। एक तात्त्विक कभी उसके वियोग की कल्पना नहीं कर सकता। तू कहेगा, इनका शरीर नष्ट हो जायगा, हम कहेंगे यह किसी दिन नष्ट होगा ही। तू प्रयास करने पर भी शरीर की रक्षा न कर सकेगा। इस प्रकार दोनों के लिए ही शोक करना व्यर्थ है। कदाचित् तू यह कहे कि—पूर्वोक्त तत्त्वविज्ञान के अनुसार मैं यह भी मानलेता हूँ कि सत् आत्मा कभी मरेगा नहीं, असत् शरीर कभी सत् बनेगा नहीं। फिर भी इन दोनों का जो ग्रन्थिबन्धनसम्बन्ध है, दूसरे शब्दों में आत्मा और शरीर का जो सम्बन्ध है, इन्हें मारने से वह बंधन तो पृथक् हो जायगा। फलतः बन्धनोच्छेदप्रयुक्त वियोगजनित शोक तो होगा ही। साथ ही में न यह शरीर रहेगा, न इस शरीर से युक्त आत्मा रहेगा।

पाठकों को प्रकृत उपनिषद् के सम्बन्ध में **परमात्मा-भूतात्मा** इन दो भावों को सर्वत्र सब उपदेशों में लक्ष्य में रखना चाहिए। अर्जुन भूतात्मा पर दृष्टि रखता हुआ प्रश्न करता है, भगवान् परमात्मा पर

दृष्टि रखते हुए उत्तर देते हैं। भगवान् बार-बार अर्जुन का परमात्मा की ओर ध्यान आकर्षित करते हुए उसका शोक हटाना चाहते हैं, अर्जुन स्वभावसिद्ध अभ्यासवश भूतात्मा की ओर आकर्षित होता हुआ शोक भाव प्रकट कर रहा है। पूर्व के तत्त्वोपदेश से अर्जुन यह समझा कि आत्मा सर्वथा सत् है, शरीर सर्वथा असत् है। भगवान् का यह अभिप्राय न था। भगवान् बतलाना यह चाहते थे कि सत्-और असत् नाम के दो तत्त्व हैं अवश्य, परन्तु ये दोनों दो होकर भी पृथक्-पृथक् कभी नहीं रहते। दोनों अविनाभूत हैं। वस्तुतः इन्हे दो मानना भी अशुद्ध है। द्वित्वव्यवहार सत्ताभेदमूलक है। दो सत्ता होने पर ही द्वित्त्व व्यवहार होता है। यदि सत्ता के एक रहते हुए भातियाँ अनेक भी हो जाती हैं, तब भी वह वस्तु एक ही कहलाती है। रस सत्तारूप होने से सत् है, बल भातिरूप होने से असत् है। रस की सत्ता से असद्बल सत्तायुक्त बन रहा है। सद्वत् प्रतीत हो रहा है। सत्ता एक है, भाति अनेक है। रस एक है, बल अनेक हैं। दोनों का एकत्र समन्वय है। तभी तो प्रत्येक पदार्थ में–पूर्वकथनानुसार सामान्य-विशेष दोनों भाव उपलब्ध होते हैं। जो सामान्य है, वही विशेष है। जो विशेष है, वही सामान्य है, यह "**वही**" (स एवायं) रूपा प्रत्यभिज्ञा रसमूला है। सामान्य पृथक् है, विशेष पृथक् है, विशेष विशेष में ही रहता है, सामान्य सब विशेषों में रहता है, यह पृथक्त्वभाव बलमूलक है। यदि बलदृष्टि से आप पदार्थ को देखेंगे तो विशेष भावों के दर्शन होंगे। रसदृष्टि से सामान्यभाव के दर्शन होंगे। इस प्रकार जब सद्रस-असद्वल का ऐक्य सिद्ध हो जाता है तो फिर "**यह आत्मा है, यह शरीर है**" इस द्वैत का अवसर ही नहीं आता। भेदमूलक द्वन्द्व को प्रवेश करने का अवसर तब मिलता है, जब कि हम शरीर की पृथक् सत्ता मान बैठते हैं, एवं आत्मा की पृथक् सत्ता मान बैठते हैं। एवं तभी–शरीर नष्ट हो जायगा, आत्मा और शरीर का वियोग हो जायगा–ऐसे शोकमूलक विचार उत्पन्न होने का अवसर मिलता है। जब हम सत्-असत् का तात्त्विकस्वरूप समझ लेते हैं तो हमें यह मान लेना पड़ता है कि विश्वाध्यक्ष अव्ययेश्वर भी रसबलात्मक ही है, एवं विश्व भी रसबलात्मक ही है। संचर काल में वही अव्यय विश्व बना हुआ है, प्रतिसंचर काल में वही विश्व–"**परे ऽव्यये सर्वएकीभवन्ति**" इस सिद्धान्त के अनुसार अव्ययरूप में परिणत हो जाता है। आत्मा और विश्व यह भेदव्यवहार भी सच्चा है। आत्मा ही विश्व है, विश्व ही आत्मा है, यह अभेदव्यवहार भी सच्चा है। बलगर्भित रस आत्मा है, रसगर्भित बल विश्व है। रस बल की इस प्रधानता-अप्रधानता से भेदव्यवहार जहाँ न्यायसंगत है, वहाँ रसबल ही आत्मा है, रसबल ही विश्व है, इस रसबल की सामान्यव्याप्ति के अनुसार अभेदव्यवहार भी सुसंगत है। सर्वत्र बलभावना रखना क्षोभ का कारण है, सर्वत्र केवल रसभावना भी पराशान्ति का कारण नहीं बनती। शान्ति का कारण है–अव्ययभावना। अव्यय में–"**सदसच्चाहमर्जुन**" के अनुसार रसबल दोनों हैं। दोनों ही तत्त्व शाश्वत हैं। परन्तु दोनों के स्वरूप में अन्तर है। रस नाम का शाश्वत तत्व सदा एकरस ही रहता है, बल नाम का शाश्वत तत्व सदा बदलता ही रहता है। इस बदलाव के कारण व्यावहारिक लोग थोड़ी देर के लिए भले ही बल को अशाश्वत मानलें, परन्तु बल का यह बदलाव भी शाश्वत है। स्वयं बल भी बलत्त्वेन शाश्वत है। यह तो पदार्थ का स्वभावमात्र है। प्रतिक्षण परिवर्तित होते रहना तो बल का एक स्वभाव है। "**बल अभावरूप है, इसलिए इसे असत् कहा गया है**" यदि कोई अतात्त्विक असत् का यह अर्थ समझता है तो वह भूलता है। असत् का तात्पर्य्य है–स्वतन्त्रसत्ता का अभाव। बल प्रतिक्षण परिवर्तित

